अपने ही सरदारों की ओर से षडयन्त्र होने के भय से लौटना पड़ा। पुनः समरू की शिक्षित सेना और तोपखाने कुमक अपने साथ लाकर उसने आक्रमण किया। अब नजफखाँ वज़ीर रुहेलखण्ड से आ गया था, जो हरियाने सरदार नजफकुली खाँ * की दस सहस्र से ऊपर सेना कुमक लेकर मुकाबले को बढ़ा और शत्रु की सेना के उखाड़ दिए।

राव नवलसिंह और समरू ने भागकर कस्बा होडल अपने मोरचे लगाए। जब वह भी खाली करा लिया गया, वे पीछे हट आए और कोटमन ग्राम में जम गए, जहाँ मिर्ज़ा नजफखाँ ने उनको घेरे में ले लिया। पन्द्रह दिन के लगभग तो उनके साथ छोटी छोटी लड़ाइयाँ करके छेड़ छाड़ होती रही

---

* वकाये राजपूताने के लेखक सरदार नजफकुलीखाँ के स्थान में राजा हीर सिंह बल्लभगढ़वाले और राव रणजीतसिंह की कुमक होना लिखते हैं। परन्तु मुग़ल साम्राज्य के सम्बन्ध में हम उसकी अपेक्षा मिस्टर कीनी साहब को अधिक प्रामाणिक मानते हैं, जिन्होंने विशेष अनुसन्धान और खोज करके इस विषय में लिखा है।

सरदार नजफकुलीखाँ पहले हिन्दू राठौर राजपूत बीकानेर राज्य का निवासी था। वह मुहम्मदकुलीखाँ के पिता की सेवा में इलाहाबाद को बदल गया, जो मिर्ज़ा नजफखाँ का नातेदार और संरक्षक था। मिर्ज़ा की संगत में रहकर वह मुसलमान हो गया और उसके गुरु ने उसे अपना दत्तक पुत्र भी बना लिया। पीछे वह सदैव मिर्ज़ा के साथ रहा, जिसने उसको बीस लाख की जागीर और सैफुद्दौला की उपाधि दी। वज़ीर नजीबउद्दौला के पुत्र ज़ाबिता खाँ की पुत्री से उसका विवाह हुआ।

तदनतर राव नवलसिंह वहाँ से भी हटकर दीग के दृढ़ किले में आ घुसा। जब मिर्जा ने देखा कि जाटों की ओर से प्रहार नहीं होता, तब वह शत्रु को धोखा देकर बरसाने में खींच लाया, जहाँ डेरे डालकर संग्राम होने लगा।

शाही दल का अग्र भाग नजफकुली खाँ की आज्ञा में था, मध्य में प्रधान सेना पर स्वयं मिर्जा नजफखाँ की अध्यक्षता थी, और दोनों पार्श्वों पर सिपाहियों की पल्टनें और तोपखाने ऐसे अफसरों के नीचे थे, जिनको अंगरेजों द्वारा बंगाल में शिक्षा मिली थी। पीछे की ओर मुगलों का रिसाला था। राव नवलसिंह की ओर से पाँच सहस्र शिक्षित पैदल सैनिकों की प्रबल सेना समरू की आज्ञा में मुकाबले के लिये अग्रसर हुई, जो जाटों की लड़ाइयों की धूल से ढकी और भारी तोपखाने के गोलों की मार से पुष्ट थी। इसका मिर्जा के तोपखाने की ओर से भी वेग के साथ उत्तर दिया जा रहा था। परन्तु तो भी उसकी मार से मिर्जा के कई सर्वोत्तम अफसर खेत रहे और वह आप भी घायल हुआ। क्षण भर तक तो हुल्लड़ मचा रहा, किंतु मिर्जा उत्साहपूर्वक "अल्लाह अकबर" का उच्च घोष कर मुगल रिसाले को लेकर तुरंत जाटों के ऊपर टूट पड़ा, जो उसके निजी अनुचरों का दल था। नजफकुलीखाँ शिक्षित पलटन को बड़ी तेजी से दौड़ाता हुआ पीछे से अपने साथ ला रहा था। इससे जाटों के छक्के छूट गए और धुर्रे उड़ गए। केवल समरू की पलटनों के हठपूर्वक मुकाबला करने

के कारण शेष सेना के मार्ग की रक्षा हो सकी और धीमी चाल से दीग को लौटा, तब युद्ध हृदय का प्रतीत हो सका। विजेताओं के हाथ बहुत सी लूट उन्होंने शीघ्र ही खुले मैदान को जीत लिया और हारी सेना किले में चहुँ ओर से दृढ़तापूर्वक घेरे में ले लिया। के किले में इतनी अधिक रसद की मात्रा थी कि घेरा बारह मास तक भी व्यर्थ सिद्ध हुआ। यह सन् १७७८ के अंत तक जीता ही न जा सका। जब हुए जाटों को निकलने का उपाय मिल गया, तब वे ले योग्य वस्तुओं को हाथियों पर लादकर निकटवर्ती ड के महल में जा घुसे। राव की शेष सम्पत्ति अर्थात् चाँदी के थाल, बढ़िया और बहुमूल्य नाना प्रकार के पदार्थ, और उसके संदूक, जिनमें छ लाख रुपए नगद विजेताओं ने ले लिए।

इन सफलताओं के पश्चात् जब वह इस जीती हुई भूमि व्यवस्था कर रहा था, तब मिर्जा को दरबार से यह मिला कि जाब्ताखाँ * ने मजीदउद्दौला पर सुगमता से वि कर सिक्खों को नौकर रख लिया है और वह अब साथ लेकर राजधानी की ओर कूच करनेवाला है।

---

* यह पूर्व वजीर नजीबउद्दौला का पुत्र था और अपने पिता का पद प्राप्त करने के लिये नाना प्रकार के उपाय करता फिरता था।

पुरुषार्थी सचिव तुरत दिल्ली को लौटा, जहाँ बड़े सम्मान साथ उसका स्वागत हुआ। इस समय उसके साथ समरू ो था, जिसने अपनी पल्टनों को बरसाने की लड़ाई के पश्चात् ीघ्र ही प्रबल पक्ष की ओर मिला दिया था।

## शाही सेवा

भरतपुर राज्य को छोड़कर मिर्ज़ा नजफ़ख़ाँ के साथ ाले आने के कारण समरू पर अँगरेज इतिहास-लेखकों ने ह कटाक्ष किया है कि वह सदैव हरी हरी चुग रहा था, ाधर जीत हुई, उधर ही हो गया। उनका यह कथन चाहे ात्य ही हो, परंतु इस बार इसका दूसरा हेतु भी था। मिर्ज़ा ज़फ़ख़ाँ, जो बंगाल में शाह आलम के साथ रहा था, वहाँ ामरू के पराक्रम के कार्य्यों से परिचित हो गया था, जो उसने ावाब मीरकासिम की सेवा में रहकर दिखाए थे। इसके ्रतिरिक्त अब उसकी पल्टनों की धाक चहुँ ओर बँध गई थी। ारतपुर राज्य की बहुत सी भूमि मिर्ज़ा नजफ़ख़ाँ के हाथों में ्रा गई थी, इसलिये जब मिर्ज़ा ने समरू को बुलाया, तब वह ्रपने दल बल सहित उसकी सेवा में उपस्थित हुआ।

भरतपुर से दिल्ली पहुँचने पर वजीर ने समरू को ज़ाब्ता-ख़ाँ के साथ युद्ध करने के निमित्त भेजा। समरू की सेना को ुकाबले पर आते हुए देखकर ज़ाब्ताख़ाँ हटकर पहाड़ों में ुस गया। समरू ने सेवालिक की पहाड़ी में दृढ गोसगढ के ुर्ग को घेरे में ले लिया। ज़ाब्ताख़ाँ ने अपना बचाव करने में

बड़ी वीरता का परिचय दिया। तिस पर भी वह उस सम्मुख, जो उससे लड़ने को आई थी, ठहरकर करने में असमर्थ था। इस कारण थोड़े से साथ लेकर वह भागा और गङ्गा पार करके अवध उसने शरण ली। वह अपने कुटुम्ब और कोष को बहिरगढ़ में छोड़ आया था। वे सब समरू के हाथ आ गए।

राव नवलसिंह मर गया। राव रणजीतसिंह ने को दीग के किले से निकालकर उस पर अपना अधिकार लिया। यह समाचार सुनकर मिर्ज़ा नजफखाँ दिल्ली से को आया और चार मास तक लड़ाई लड़कर दीग विजय किया।

नजफखाँ ने आगरे में शाही दरबार किया। उस के अवसर पर केवल अभिमान मुगलों और ईरानियों दल ही उसकी सेवा में उपस्थित नहीं था, बल्कि दो सेना अर्थात् एक पल्टन समरू की अध्यक्षता में, और तोपखाना मेडोक ( Medoc ) या मूसो की अधीनता में मान था। उस समय मिर्ज़ा का मुख्य हिन्दुस्तानी अर्थात् उसका नौ मुसलिम दत्तक पुत्र नजफकुली मुहम्मद बेग हमदानी और उसका भतीजा मिर्ज़ा शफ़ीअ दरबार को सुशोभित कर रहे थे।

अँगरेज़ों ने मिर्ज़ा नजफखाँ से मित्रता करनी चाही परन्तु उनकी यह इच्छा इस कारण पूर्ण न हो सकी कि

सन्धि की प्रतिज्ञाओं में एक शर्त यह भी रखते थे कि समरू हमें दे दिया जाय। परन्तु वज़ीर ने इसे स्वीकृत नहीं किया।

नवाब नजफ़ख़ाँ ने बादशाह को यह सम्मति दी कि समरू की पल्टनों को नियमानुसार राजकीय सेवा में रख लिया जाय। उसका यह परामर्श स्वीकृत हुआ। समरू की सेना के व्यय के लिये विद्रोही नवाब जाब्ताख़ाँ के इलाके की सब भूमि जागीर में दी गई, जिसकी वार्षिक आय छ लाख रुपए थी। समरू ने अपना निवास अपनी जागीर के केन्द्र सरधना ग्राम में किया। इस प्रकार सन् १७७३ ई० में उसकी नींव जमी, जो पीछे से राज्य सरधना विख्यात हुआ। इस राज्य की चौड़ाई गङ्गा से जमुना तक थी और लम्बाई मुजफ्फरनगर के परे से लेकर अलीगढ़ के पड़ोस तक थी *।

मन्त्री मिर्ज़ा नजफ़ख़ाँ ने अपने मन में यह ठान लिया कि जो प्रदेश राजकीय अधिकार से बाहर निकल गए हैं, उनमें से जितने

* हकीम मुहम्मद उमरजी फ़कीह के पास मैंने उर्दू में यह लिखा देखा था कि जब समरू भरतपुर राज्य में राव नवलसिंह की सेवा में था, उस वक्त यह राज्य दूर दूर तक फैला हुआ था। राव नवलसिंह ने समरू को भज्झर, झाड़सा आदि अनेक परगने दिए थे, जिनको पीछे नवाब नजफ़ख़ाँ ने, जब समरू भरतपुर से आकर उसके अधीन हो गया था, उसके नाम बहाल रक्खा और जाब्ताख़ाँ के इलाके की निकटवर्ती भूमि और दी। कदाचित् यह विस्तार उस राज्य का है, जिसकी सीमा ऊपर दी गई है। उसी लिखावट में यह भी वर्णन है कि समरू को बादशाह ने जाब्ताख़ाँ का इलाका विजय करने पर जफ़रयाबख़ाँ की उपाधि के सहित यह जागीर बख़्शी थी।

अधिक हो सकें, पुन विजय किए जायें। इस कारण समरू पल्टनों को दीर्घ काल तक विश्राम में नहीं रहने दिया गया। उन नौकरी भरतपुर राज्य के विरुद्ध बोली गई, जिसकी सेवा पहले रह चुकी थीं। समरू ने बरसाने की दृढ़ और व लड़ाई लड़कर भरतपुर के राजा को पराधीन कर इसके उपरान्त मिर्जा नजफखाँ ने मराठों से उसकी करने को उसे आगरा भेजा, जहाँ का वह मुलकी और शासक नियत हुआ। इस नवीन सेवा को उसने प्रशंसनीय निपुणता और साहस के साथ सम्पन्न किया।

## मृत्यु

इस क्षणिक, अनित्य और नाशवान जगत में जो वस्तु उत्पन्न हुई, वह अवश्य नाश को प्राप्त हुई और होगी, यह ईश्वर का चिरस्थायी और अभग नियम है। इस संसार का प्रत्येक पदार्थ और प्रत्येक कार्य किसी न किसी रूप में स्पष्ट घोषणा कर रहा है कि मैं परिवर्तनशील हूँ—मैं नाशवान हूँ। बिलकुल सत्य और संशय रहित है। एक विद्वान का कथन है—

"There is nothing more certain than the uncertainty of all Sublunary things"

अर्थात्, समस्त सांसारिक वस्तुओं के अनिश्चित होने की अपेक्षा और अधिक कोई बात निश्चित नहीं है। इसलिये सब को, जो इस जगत में पैदा हुए हैं, एक न एक दिन मृत्यु का कलेवा बनना पड़ेगा। कहा है—

"जो आया सो जायगा क्या राजा क्या रंक।"

अन्त में तारीख ४ मई सन् १७७८ ई० को जब समरू आगरे में बादशाह की ओर से वहाँ का शासन कर रहा था, मृत्यु ने उसको ग्रस लिया। उसको आगरे में पुराने कैथो-लिक ईसाई कब्रिस्तान में गाड़ा गया *। समरू के परिवार की

---

* मिहिरा जाति को समरू के प्रति कितनी अधिक घृणा और ईर्ष्या थी, इसका परिचय इस बात से मिलता है कि अंगरेज इतिहासवेत्ताओं ने जहाँ कहीं उसके सम्बन्ध में कुछ लिखा है, उसमें उन्होंने निरन्तर कटु और कठोर शब्दों का प्रयोग किया है। यहाँ तक कि ओरियण्टल बायोग्राफिकल डिक्शनरी के रचयिता मिस्टर टौमस विलियम बेल साहब ने उसकी मृत्यु के विषय में लिखा है—

He died or was murdered, in the year A D 1778 A H 1192 at Agra where his tomb is to be seen in the Roman Catholic burial ground with Persian inscription in verses mentioning the year of his death and his name

अर्थात् वह सन् १७७८ ईसवी तदनुसार सन् ११९२ हिजरी में आगरे में मरा या मारा गया, जहाँ उसकी कबर रोमन कैथोलिक कबरस्तान में दृष्टिगोचर होती है, जिस पर एक फारसी कुतबा शेरों में लिखा हुआ है और जिसमें कि उसकी मृत्यु के वर्ष और उसके नाम का वर्णन है। इसके अतिरिक्त समरू के वध किए जाने का उल्लेख देखने में नहीं आया। वह फारसी कुतबा इस प्रकार है—

فوت شمرو صاحب آں سرکردۂ نیکو سرشت*
سینۂ آفاق را در آتش حیرت نوشت*
سال تاریخش ز تشویق مسیحا در فلک*
یاد صبح گفت او زوے گل باغ بہشت*
سنہ ۱۷۷۸ع

सुन्दर समाधि अठ पहलू बनी हुई है, जिसके
छोटा सा गुवज है, जो कँगूरों से ऊपर निकल गया है।
साथ चिकने पत्थर का पानी से बचाने का एक ऊपरी

---

अर्थ—उस पुण्यात्मा नायक समरू साहब की मृत्यु ने संसार को दुः
पश्चात्ताप की अग्नि से भून डाला। मसीह के आकाश पर पधारने से अर्थात्
हमवों के हिसाब से उसके मरने के वर्ष की तारीख इस फारसी वा
अक्षरों के अकों से, जिसको प्रात काल की वायु ने कथन किया है
"بوے گل باغ بہشت" बूए गुल बागे बिहिश्त—बैकुंठ के बाग के
की महक' से अब्जद की रीति से सन् १७७८ के अंक निकलते हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| बे | ب | ۲ | २ |
| वाव | و | ۶ | ६ |
| ये | ے | ۱۰ | १० |
| गाफ | گ | ۲۰ | २० |
| लाम | ل | ۳۰ | ३० |
| बे | ب | ۲ | २ |
| अलिफ | ا | ۱ | १ |
| ग़ैन | غ | ۱۰۰۰ | १००० |
| बे | ب | ۲ | २ |
| हे | ہ | ۵ | ५ |
| शीन | ش | ۳۰۰ | ३०० |
| ते | ت | ۴۰۰ | ४०० |
| | | ۱۷۷۸ | १७७८ |

फारसी की मिफ्ताह उत्तवारीख में समरू की मृत्यु के विषय में
…ल से भी अधिक स्पष्ट यह लिखा है—

"از توصیہ زوجہ خود کشتہ شد"

अर्थात्—"समरू का वध उसकी स्त्री के षड्यन्त्र से हुआ।"

यदि वास्तव में यह कथन सत्य है, तो अपने पति की हत्या कराने

स्तुतुनिया के सोते के समान है। उस पर जो लेख है, वह पुर्त-
गाली भाषा में है, जिससे विशेषत यह सिद्ध होता है कि उस
बनने के समय कोई फरासीस वा अगरेज आगरे में उप-
स्थित न था। लेख का आशय यह है—"यहाँ वाल्टर रैनहार्ड
दफन है, जो तारीख ४ मई सन् १७७८ ई० को मरा था।"
फारसी में भी उस पर कुछ्या अंकित है।

आगरे के पेडरेटोला (Padretola) अर्थात् ईसाई धार्मिक
इतिहास के मूल में समरू की समाधि का वर्णन है। उसमें
कहा है कि यह एशिया के अत्यन्त प्राचीन ईसाई कबरिस्तानों में
उस भूमि के टुकड़े पर बना हुआ है, जो न्यालयों के पिछवाड़े
स्थित है, और जो मूल रक्बा नि कटवर्ती कस्बा लशकरपुर
का है, उसके अन्तर्गत है। यह पृथ्वी रोमन केथलिक मिशन
को सम्राट् अकबर अथवा उसके पुत्र और उत्तराधिकारी के
शासन काल के प्रारंभ में प्रदत्त हुई थी। इस कबरिस्तान में
बहुत सी कबरें दो सौ वर्षों से ऊपर की पुरानी हैं, जिन पर
आरमेनी और पुर्तगाली भाषाओं में लेख लिखे हुए हैं। वायु
और धरती के अधिक सूखेपन के कारण साधारण देख भाल
करने से ही यह दीर्घ काल तक स्थिर रह सकता है।

---

और उसकी सेना तथा सम्पत्ति की उसकी कनिष्ट भार्या जेबुलनिसा हुई, जिसका
सविस्तर चरित्र आगे दिया जायगा। क्योंकि समरू को बड़ा बी अर्थात् जफरयाब
खाँ की माता तो पागल हो गई थी। किन्तु इस बात की सिलमेन साहब और जार्ज
थामस आदि समकालीन स्पष्टवादी इतिहास लेखक पुष्टि नहीं करते।

## चरित्र विषयक विचार

समरू के चरित्र और स्वभाव के विषय में विविध लेख ने विविध अच्छे और बुरे विचार प्रकट किए हैं, जो नीचे दि जाते हैं।

पादरी डब्लू कीगन साहब की समझ में "समरू एक ब कर्कश, सैनिक, पुरुषार्थी पुरुष था, जिसको दिखावे से घृ थी। उसकी प्रकृति सादा पहनने की और अपने सिपाहियों बे रोक टोक आने जाने और उनसे सदैव मिलने जुलने थी। उस में बहुत से ऐसे गुण भी थे, जिनसे सिपाही अ नायकों के भक्त बन जाते हैं। उसका शासन दीर्घ काल त आगरे के निवासियों को स्मरण रहा, क्योंकि उसके चा सब ओर से लड़ाई झगड़ों से घिरे हुए थे, परन्तु उस उसके दृढ़ प्रबन्ध से शांति और सुख प्राप्त हुआ था।"

अँगरेज़ी पुस्तक मुगल एम्पायर के ग्रंथकार मिस्टर हेन आर्ज कीनी साहब ने समरू के संबंध में केवल अपना सम्मति नहीं प्रकट की है, वरन् इस विषय में और सज्जनों मत का भी उल्लेख इस भाँति किया है—

"वह एक ऐसा मनुष्य प्रतीत होता है, जिसमें कोई सद् न था। कठोर और लहू का प्यासा, अपने स्वामी के निमि भक्ति या प्रेम का जिसमें लेश न हो"। फ्री लैन्स (Free Lance)

* इन शूर वीरों और शस्त्रधारियों की घूमनेवाली टोलियों के मनुष्य फ्री ल के नाम से प्रसिद्ध थे जो धार्मिक युद्ध के पश्चात् यूरोप में इधर उधर की

का यही एक आवश्यक लक्षण है। समरू का यह चरित्र स्केनर साहब के जीवन चरित्र से लिया गया है, परन्तु उसमें इतना और लिखा है कि वह उन गुणों से शून्य न था, जिनसे सिपाही अपने अफसरों के भक्त हो जाते हैं। परन्तु इसमें भी सन्देह होता है, जब हम स्वर्गवासी सर डब्लू० स्लीमेन साहब के कथन में (जो दन्तकथा के विषय में देशियों के बीच में जाने आने के कारण एक उत्कृष्ट प्रमाण हैं) यह उल्लेख पाते हैं कि उसको सदैव अपने सिपाहियों के हाथों पकड़ धकड़ में, धमकी फटकार सहते, यन्त्रणा भोगते और भयभीत होते देखा गया *।

---

जिनके हाथ अपनी सेवा बेचने फिरते थे।

समरू और समरू की बेगम के विषय में हमारा दृष्टि में अब तक जो लेख प्राप्त हैं, उनमें उनके कुटुम्ब का वृत्तान्त पति के विवरण में न देकर लेखकों ने उसे पत्नी की जीवनी में दिया है। अत इस पुस्तक में हम भी इस नियम का भंग करने की चेष्टा नहीं करते, वरन् समरू परिवार का वर्णन आगे चल कर करेंगे, जहाँ समरू की बेगम का जीवन चरित्र लिखेंगे।

* पण्डित श्यामनारायण चतुर्वेदी भी समरू की पल्टनों के सैनिकों के विषय में किसी आधार पर यह बात लिखते हैं—'इन बटालियनों के अफसर युरोपियन थे, किन्तु भले मानस युरोपियन समरू जैसे आदमी के अधीन रहना पसंद न करते थे। इसलिये समरू को बहुत ही निम्न श्रेणी के, अपढ़ और अभद्र युरोपियन मिला करते थे। इन अफसरों ने उसकी सेना का शासन बिगाड़ रक्खा था। सिपाही बड़े उच्छृङ्खल और उद्दण्ड हो गए थे। उनको समय पर तनख्वाह नहीं मिलती थी। वेतन वसूल करने के लिये उन्हें अपने अफसर को तंग करना पड़ता था। कभी कभी वे उसे कैद कर लेते थे और जब तक वह अपना गड़ा हुआ धन न निकालता या कर्ज लेकर उनका वेतन न चुकाता, तब तक उसे न छोड़ते थे। यदि अफसर इसमारा

यही विद्वान् लिखता है कि समरू अपने सैनिकों का सुरक्षित मार्ग से रणक्षेत्र में प्रवेश करने और एक बार दे देने के अनन्तर चतुर्भुज रूप में पैर जमाकर खड़े होने का दिया करता था। उसे इसकी परवाह न थी कि उनकी शत्रु तक पहुँचेगी या नहीं। इसके बाद वह लड़ाई का देखता। यदि शत्रु की विजय होती, तो वह अपनी सम्पूर्ण की शक्ति शत्रु के हाथ बेच देता। और यदि उसकी होती, जिसके पक्ष में वह लड़ने आया था, तो वह शत्रु का असबाब लूटने में बड़ी सरगर्मी दिखलाता।

ओरियण्टल बायोग्राफिकल डिक्शनरी के लेखक थामस विलियम बेल साहब के मतानुसार समरू में सैनिक योग्यता तो थी, परन्तु वह छली, कपटी और लहू प्यासे होने की प्रकृति रखने के कारण सर्वथा कलुषित था।

इस प्रकार समरू का जीवन चरित्र समाप्त हुआ, अपने पुरुषार्थ, पराक्रम, तत्परता और समयानुसार कार्य के भारत के इतिहास में नाम पाया। अवश्य ही उसमें दोष थे, परन्तु दोष किस मनुष्य में नहीं होते। प्रत्युत् उसके गुणों ओर दृष्टि देनी चाहिए, जिसने परदेस में आकर अपने तथा परिश्रम से एक लम्बा चौड़ा राज्य स्थापित कर दिया

---

होता, और उन्हें रुपए की अधिक आवश्यकता होती, तो वे उसे नंगा करके तोप के ऊपर जबरदस्ती बैठा देते।'

## (३) समरू की बेगम ज़ेबउलनिसा

स्त्री वर्ग का महत्त्व संसार में भली भाँति विदित है। रूप लावण्य, मधुरता, नम्रता, कोमलता आदि अनेक उत्कृष्ट गुणों की खानि हैं। ये इस दुःखमय जगत में हर्ष और आनन्द प्रदान करनेवाली और मनुष्य को सुख तथा प्रसन्नता देनेवाली हैं। वे उन उत्तम लक्षणों और गुणों से भी सर्वथा वंचित नहीं हैं, जिनके प्राप्त करने और प्रयोग में लाने के कारण पुरुष को इतना गौरव और सम्मान प्राप्त है। प्रत्येक देश में नारियाँ विद्या, साहस, धैर्य्य, वीरता, शासन-क्षमता आदि गुणों के लिये सदा से विख्यात होती आई हैं और अब भी विख्यात हैं। अपने पवित्र भारत देश के प्राचीन इतिहास को ही देखिए। उससे पता चलता है कि यहाँ की वीर रमणियों ने कैसे अनुपम और अतुलित साहस तथा पराक्रम का परिचय दिया था। कौन नहीं जानता कि जब सम्राट् अलाउद्दीन खिलजी ने महारानी पद्मावती के प्रेम में अन्धे होकर चित्तोड़ पर चढ़ाई की और वीर राजपूतों पर अपना वश न चलता देखकर कपटपूर्ण उपाय द्वारा महाराणा भीमसिंह को कैद कर लिया, तब उस अति प्रवीण और चतुर महारानी ने उस कुटिल कुचाली के साथ वैसी ही कपटमय चाल चली और महाराणा को कैद से छुड़ाकर बादशाह को

नीचा दिखाया। ताराबाई भी वीरता और योग्यता के से कुछ कम नहीं हुई। जब उसके पिता सूर्य्यसेन का राज्य, बादशाह अलाउद्दीन ने छीनकर अपने अधिकार कर लिया, तब उस निपुण राजपूत कन्या ने वही उपाय जो सूर्य्यसेन का कदाचित् कोई पुत्र होकर करता। अपने बहुमूल्य रत्नजटित आभूषणों और रंग बिरंगे वस्त्रों का परित्याग करके पुरुषों की भाँति पुरुषार्थ का परि दिया। उसने शस्त्र विद्या और घोड़े की सवारी सीखी। उसने रण-कुशल और उत्साही राणा रायमल के पुत्र से यह प्रतिज्ञा करके विवाह किया कि तुम मेरे पिता राज्य बादशाह के फंदे से निकलवा दो। मरदाना बाना कर और घोड़े पर सवार होकर ताराबाई स्वयं समान अपने पति के साथ गई। और यह सब उसी के परिश्रम पराक्रम का फल था कि उसके पिता की राजधानी टोडा उसके पिता को प्राप्त हुई।

जब प्रसिद्ध बादशाह अकबर ने विशाल सेना लेकर पर चढ़ाई की, तब जयमल और सोलह वर्ष के बालक घोर लड़ाई लड़कर और अपना नाम चिरस्मरणीय करके असार संसार से चले गए। उस समय राजकुमार पुत्त माता कर्णदेवी, स्त्री कमलावती और बहन कर्णवती ने सेना पर निरंतर गोलियों की जो बाढ़ छोड़ी थी, उसे सब अकबर भी दंग रह गया था।

प्रातःस्मरणीय नारीभूषण महारानी अहिल्याबाई का राज्य तो राम-राज्य था। वह आदर्श हिंदू महारानी थी, जिसके सुप्रबंध, उदारता, सुरक्षणता, उच्च धार्मिक भाव, प्रजा पालन, सरल जीवन, अनंत पुण्य आदि गुण सर्वथा प्रशंसनीय और अनुकरणीय हैं।

भारतीय इतिहास के पृष्ठ केवल आर्य्य महिलाओं के वृत्तांत से ही प्रकाशमान नहीं हैं, वरन् मुसलमान बेगमों की कीर्ति भी उनको इसी प्रकार प्रदीप्त करती है।

नूरजहाँ बेगम जैसी रूपवती और सुंदर स्त्री और बादशाह जहाँगीर की प्रणयिनी थी, वैसी ही वह बुद्धिमती और पराक्रमशालिनी भी थी। उसने एक बार अपने कौशल से अपने पति को शत्रु के फंदे से छुड़ाया था। जब उसने गोली से सिंह को मारा, तब तत्काल कवि ने उसकी इस प्रकार प्रशंसा की—

नور جہاں گرچہ بظاہر زن است—

درصف مرداں زن شیر افگن است—

अर्थात्—यद्यपि नूरजहाँ देखने में स्त्री है, तथापि पुरुषों की पंक्ति में वह स्त्री शेर को पछाड़नेवाली है *।

अहमदनगर के नव्वाब अली आदिल शाह की प्रसिद्ध बेगम चाँद बीबी भी अति सुंदरी होने के अतिरिक्त सर्वगुण संपन्न थी। सवारी, युद्ध और शिकार करना बहुत अच्छा

* इसका दूसरा अर्थ "शेर अफगन की स्त्री" भी है, क्योंकि नूरजहाँ का पहला पति शेर अफगन खाँ था।

जानती थी। अरबी, फारसी और तुर्की बोलियों से, जो सेना में सिपाही बोलते थे, वह परिचित थी। ... भाषाओं का भी उसे ज्ञान था। वीणा बजाने और नाना प्र... के गीत गाने का उसे अभ्यास था। उसने रणस्थल में श... सेना के छक्के छुड़ा दिए और ऐसी विचित्र वीरता ... विलक्षण निपुणता दिखलाई, जिसे देख कर लोग उस... भूरि भूरि प्रशंसा करने लगे।

इसी भाँति और भी बहुत सी स्त्रियों के उदाहरण ... जिनकी ज्वलन्त कीर्ति पर भारत भूमि उचित रीति से ... कर सकती है।

आगे जिस नारी का वर्णन किया जायगा, वह भी एक ... ही रूपवती, चतुरा, नीतिज्ञा और सुशासिका अधिकारिणी ... है, जिसने मुगल अध पतन के समय में, जब कि चारों ओर ... क्रान्ति और कोलाहल मचा हुआ था, अपने पति की से... और राज्य को स्थिर रक्खा और ऐसी अपूर्व दक्षता ... निपुणता दिखाई कि जिससे भारत के इतिहास में उस... नाम भी विख्यात हो गया। उस स्त्री का नाम जेबउन्नि... ऑना मोबिलिस है, जिसको सर्व साधारण समरू की बे... या समरू बेगम के नाम से पुकारते थे।

इस समय में जब कि देश की स्त्रियों में जागृति के ... उत्पन्न हो रहे हैं, बेगम समरू का जीवन चरित्र हिन्दी ... पुस्तकाकार संग्रह किया जाना अनुपयुक्त न होगा।

पुस्तक में उसके गुणों के वर्णन करने का प्रयत्न किया गया है।

## पैतृक-गृह

यह प्रसिद्ध स्त्री अरब के लतीफ अलीखाँ* नामक एक मुसलमान की पुत्री थी, जो एक वेश्या के गर्भ से उत्पन्न हुई थी। लतीफ अलीखाँ ने अपना निवास करबा कुताना में (जो मेरठ से तीस मील की दूरी पर उत्तर पश्चिम की ओर है) स्थिर किया था। बेगम का जन्म सन १७५० ई० के लगभग हुआ था। जब उसकी अवस्था छ वर्ष की हुई, तब उसके पिता लतीफ अली खाँ का देहान्त हो गया। पीछे उसके बडे भाई ने, जो विमाता से पैदा हुआ था, उसकी माता को छोड दिया और उसको तंग करने लगा, इसलिये वह कुताना से अपनी कन्या सहित दिल्ली चली गई। दिल्ली में जब समरू भरतपुर के महा

---

* पण्डित श्रीनारायण चतुर्वेदी ने बेगम के पिता का नाम असदखाँ लिखा है। लाला चिरञ्जीलाल नायब रजिस्ट्रार कानूनगो तहसील कुदाना, जिला मुजफ्फरनगर ने स्थानीय अनुसन्धान के आधार पर अपने पत्र में लिखा है कि बेगम मुगल खानदान से थी। किन्तु ऐतिहासिक ग्रन्थों से इस कथन की पुष्टि नहीं होती। यह भी ठीक तरह से पता नहीं चलता कि बेगम का बाल्यावस्था में क्या नाम था। यद्यपि अनेक पोथियों में उसका नाम जेबउलनिसा लिखा है और आज्ञापत्रों पर भी फारसी में इसी नाम के उसके हस्ताक्षर होते थे परन्तु यह भी निश्चित है कि इस बेगम को बादशाह शाह आलम ने सन् १७८८ ई० में गोकुलगढ के युद्ध में विजय प्राप्त करने के पीछे प्रसन्नतापूर्वक यह उपाधि प्रदान की जिसका वर्णन आगे उस प्रसंग में होगा।

राजा के साथ घेरा डाले पड़ा हुआ था, यह युवती प्राप्त हुई, जिसको कुछ समय तक तो उसने वैसे ही पास रखा, और तदनन्तर उसके साथ उस प्रकार विवाह लिया, जिस प्रकार मुसलमानी स्त्री का किसी विधर्मी से होता है *।

## आकृति और पति-सेवा

बेगम का कद छोटा बूटा सा था, परन्तु शरीर भरा था। रंग रूप गोरा चिट्टा और सुन्दर था। उसकी बड़ी कटीली और चमकीली थीं, मुख ललित और रूपवान था। वह फारसी भाषा बहुत शुद्धतापूर्वक धड़ाके से बोलती थी और लिखती भी थी। उसकी बोल चाल मनभावनी और सुहावनी थी।

अपने विवाह से लेकर अपने पति समरू के मरने पर्यन्त बेगम सदैव उसके साथ उसके भ्रमण और समस्त लड़ाइयों में उपस्थित रही। खेद है कि उसको कोई बालक नहीं उत्पन्न

* बेगम के जन्म दिल्ली आने और विवाह होने के विषय में भिन्न भिन्न इतिहास वेत्ताओं के भिन्न भिन्न मत हैं। मुग़ल एम्पायर नामक अंगरेज़ी पुस्तक में उसका जन्म सन् १७५३ ई० में होना और दिल्ली को सन् १७६० ई० में जाना लिखा है। परन्तु दूसरी अंगरेज़ी पुस्तक "सर्धना और उसकी बेगम" नामक में जन्म का वर्ष सन् १७५० ई० और विवाह सन् १७६७ ई० में होना लिखा है। एक अन्य उर्दू लेख से सन् १७०० ई० में बेगम का कुताना से दिल्ली को प्रस्थान करना प्रकट होता है। ओरियन्टल बायोग्राफिकल डिक्शनरी के रचयिता ने बेगम को ही रंडी कहा है।

आ। परन्तु समरू का एक पुत्र जफ़रयार ख़ाँ नाम का दूसरी सलमानी स्त्री से उत्पन्न हुआ था। पीछे वह स्त्री पागल हो ई और उसी दशा में सरधने में सन् १८८८ ई० में मर गई।

## समरू की सपत्ति का उत्तराधिकार और रोमन कैथोलिक धर्म-ग्रहण

सन् १७७८ में जब समरू की मृत्यु हुई, तब उसका पुत्र ज़फ़रयार ख़ाँ अबोध बालक था। अमीर उल् उमरा नवाब ज़फ़रख़ाँ ने बेगम समरू की असाधारण योग्यता देखकर, जिसने अपने मृतक पति की गोरी और काली सेना को बड़ी तत्परता और सावधानी के साथ सँभाल लिया था और उसका समस्त प्रबन्ध वह अति साहसपूर्वक स्वय करने लगी थी, उसको अपने पति की उत्तराधिकारिणी मान लिया, जो सर्वथा उचित ही हुआ।

समरू की मृत्यु के तीन वर्ष पश्चात् न जाने किस प्रभाव अथवा कारण से तारीख़ ७ मई सन् १७८१ ई० को पादरी ग्रीगोरिओ साहब (Revd Fr Gregario) द्वारा, जो एक कारमेलायट * (Cormell e) भिक्षु थे, बेगम ने रोमन कैथो-

* कारमेलायट ईसाइयों का वह सम्प्रदाय है जो प्रभु ईसा की माता बीबी मरियम के उपासकों के लिये शाम देश के कारमेल पर्वत के नाम से सन् ११५६ ई० में स्थापित हुआ और सन् १२४७ ई० में भिक्षुओं में परिणत हुआ। ये भूरा रूप धारण करते हैं और श्वेत कफनी तथा कन्धों पर अँगोछा रखते हैं। इस कारण लोग विशेषत इन्हें श्वेत साधु भी कहते हैं।

लिक सम्प्रदाय का ईसाई मत आगरे में ...
नाम जोना ( Joanna अथवा Johnna ) रक्खा* ।
अवसर पर समरू के पुत्र जफरयाव खाँ ने ...
लिया और उसका नाम वाल्टर वालथज़्ज़र रेनहर्ड ( Wal
(Balthazzar Reinhard) पड़ा ।

## जनरल पाउली

In the world's broad field of battle,
In the bivouac of life
Be not like dumb, driven cattle,
Be a hero in the strife

अर्थात्—जग की विस्तृत रणस्थली में
जीवन के झगड़ों के बीच ।
नायक बनकर करो काम सब
पशुओं के से बनो न नीच ॥

बेगम समरू अबला नारी होने पर भी बहुत मनचल...

* स्लीमैन साहब की पुस्तक 'भ्रमण और स्मृति' (Sleeman's "Rambles and Recollections" vol II ) के अनुसार ईसाई होने के समय बेगम का वय ४० वर्ष के लगभग था। उस वक्त उसकी सेना में सिपाहियों की पाँच पलटनें, लगभग ३०० के गोरे अफसर और तोपें, ४० जोड़ी तोपों सहित और मुगलों का एक रिसाला था। उसने सरधने में ईसाई मिशन की स्थापना की जिसने शनै शनै बढ़कर मठ (Convent), बड़ा गिर्जा (Cathedral) और महा विद्यालय (College) का रूप धारण किया। ... सहस्रों गोरे और काले ईसाई सरधने में अब तक निरन्तर रहते चले आते है।

और जोड तोड लडानेवाली शासिका थी। उसकी दृष्टि केवल अपनी सेना या अपने राज्य की व्यवस्था करने तक ही परिमित नहीं थी, प्रत्युत् उससे परे वह बडी दूर दूर तक पहुँचती थी। वह सदैव निकटवर्ती राजाओं और नवाबों की चाल ढाल निरखती परखती रहती थी और मुगल साम्राज्य के कार्यों और उसके परिवर्तनों पर, जिनका उसके राज्य और अधिकार पर गहरा प्रभाव पडता था, और भी विशेष ध्यान रखती थी। उसका ससैन्य दूत राजधानी दिल्ली में रहा करता था और अवसर पडने पर राजकीय कामों में हस्तक्षेप भी करता था।

तारीख २६ अप्रैल सन् १७८२ ई० को जब मुगल सल्तनत की ढाल, शूर वीर, परम विचारशील और राजनीति विशारद अमीर उल्उमरा मिर्जा नजफखाँ की मृत्यु हो गई, तब उसके पद की प्राप्ति के हेतु उसके नातेदार मिर्जा शफी खाँ और अफरासियाब खाँ के बीच में झगडा पैदा हुआ। सब प्रकार विद्वान् और बुद्धिमान् होने पर भी बादशाह शाह आलम मोम की नाक और बेपेंदे की हाँडी की भाँति बना हुआ था। जो उसे जिधर को खींचता था, उधर ही को वह खिच जाता था। कभी वह मिर्जा शफी खाँ के पक्ष का समर्थन करता था, तो कभी अफरासियाब खाँ को विजारत की खिलअत से सुशोभित करता था। इस कारण झगडा बढता ही जाता था और उसका अंत नहीं होने पाता था।

इसी खींचातानी में मिर्ज़ा शफी ने आकर खाँ के मित्रों, और सहायकों को घेर लिया और अफ़िद खाँ को तारीख ११ सितम्बर १७८२ ई० और नजफ खाँ को उसके दूसरे दिन पकड़कर हवालात में कैद कर दिया यद्यपि अफरासियाब खाँ दिल्ली से चला गया था, उसके मुख्य मुख्य सरदार पकड़े गए थे, तथापि उसके हितचिन्तक दरबार में विद्यमान थे। उन्होंने कह सुनकर साहब ( Mr Paoli ) को, जो उस अवसर पर दिल्ली बेगम समरू की सेना का सेनानी था, और लताफत खाँ को जो अवध के नवाब की शाही सेवा के लिये दिल्ली में रहनेवाली फ़ौज का अध्यक्ष था, अपने पक्ष में कर लिया। मिर्ज़ा शफी ने यह निवेदन किया कि पावली साहब और लताफत -खाँ को सन्धि करने के सम्बन्ध में अधिकार सौंपकर पास भेज दिया जाय। उसकी यह प्रार्थना स्वीकृत हुई। वे दोनों दूत बनकर गए, परन्तु फिर लौटकर न आए। पावली साहब की हत्या हुई और अवध के सेनापति को अन्धा करके क़ैद में डाल दिया गया।

## ग़ुलाम क़ादिर के छक्के छुड़ाना

Heaven helps those who help themselves

अर्थात्—कुछ कर लो कि उम्र बे वफा है।
हिम्मत का हिमायती खुदा है॥

दिल्ली के समीप पहुँच गया और यमुना नदी पर और उसने अपना शिविर खड़ा किया। उसके इस प्रकार आने का अभिप्राय अपने मृत पिता के अपूर्ण प्रयत्न को अर्थात् अमीर उल् उमरा के पद के ग्रहण करने के और कुछ न था। गुलाम कादिर का प्रत्येक कार्य शाही नाजिम ड्योढ़ी मनजूर अली खाँ की अनुमति के होता था, जिसका आशय यह था कि यदि युवक पठान राज शासन में अधिकार मिल गया, तो इस्लाम को बहुमूल्य सहायता प्राप्त होगी। उस समय दिल्ली में मराठों का दल था, उसका अफसर पटेल का जमाई देशमुख और एक मुगल शहजादा ये दोनों थे। उन्होंने गुलाम कादिर की ओर के पार तोपों का दागना शुरू किया जिनका, उत्तर युवा रुहेल सन्मुख के तट से दिया और मुगल लशकर के सिपाहि को घूस देकर उनमें फूट पैदा कर दी। मराठों ने मामूल मुकाबला किया। गुलाम कादिर यमुना के पार उत आया और शाही अफसर अपने शिविर और सामग्री छो छोड़कर वल्लभगढ़ के आड़ दुर्ग को भाग गए। गुलाम कादिर ने लाल किले की ओर गोली चलाकर अप्रतिष्ठ और विद्रोह करने में कोई कसर नहीं रक्खी थी। उधर कुटिलतापूर्वक दिखावे की खुशामद करना भी आरम्भ किया अपने मित्र मजूर अली को पत्र लिखा, जिसके द्वारा वह दीवान खास में प्रविष्ट हुआ और बादशाह को उसने पाँच

ोहरें भेंट कीं, जो सम्राट् ने अनुग्रहपूर्वक स्वीकृत कर लीं। न गुलाम कादिर ने अपनी क्रूरता प्रकट करने के निमित्त ाह प्रार्थना की कि मुझे श्रीमान् की सेवा करने के लिये अति त्ताप था, इसलिये मुझसे यह अपराध हुआ। तदनन्तर उसने नेयमपूर्वक अमीर उल् उमरा का फरमान प्रदान करने के लिये नेवेदन किया और प्रतिज्ञा की कि मैं सदैव पूर्णतया आज्ञा ालन करता रहूँगा। फिर वह दरबारियों से परिचय करने के लिये चला गया और रात्रि को अपने शिविर में लौट गया। दो तीन दिन इसी प्रकार व्यतीत हुए। गुलाम क़ादिर के चित्त को इस कारण धैर्य नहीं हुआ कि इस बीच में कोई ऐसी वार्ता नहीं दिखाई दी जिससे उसका मनोरथ सिद्ध होता। वह अपने साथ सत्तर अस्सी सवार लेकर लाल क़िले में घुसा और अपना निवास उन महलों में किया, जिनमें अमीर उल उमरा रहा करता था।

इसी बीच में समरू की बेगम, जो अपनी सेना समेत सतलज नदी के इधरवाले तट पर सिखों को आगे बढ़ने से रोके हुए पड़ी थी, पानीपत से झपटी और लाल किले में आ उपस्थित हुई। बेगम और उसकी युरोपियन सेना से भयभीत होकर और यह समझकर कि बेगम के विरुद्ध होकर अब कोई मुगल दरबारी मुझ से मेल करने के लिये प्रस्तुत नहीं है, रुहेला निराश होकर यमुना पार चला गया और कुछ दिन अपने शिविर में चुपचाप बैठा रहा। बादशाह ने भी इस बार अपने

पुराने समय की सी हिम्मत दिखाई। गुलाम कादिर का
रोक के लिये अब उसने मुगल अफसर नियत किए
अपनी कौटुम्बिक सेना में ६००० घुड़सवार बढ़ाए,
वेतनार्थ अपने निजी सोने चाँदी के पात्र गलवा डाले।
कुली खाँ को भी उसकी जागीर रिवाड़ी से बुलवा भेजा,
तुरन्त शाही बुलावे पर दिल्ली पहुँचा। उसने बेगम समरू
निकट खास किले के राजद्वार के सन्मुख तारीख २७
म्बर सन् १७८७ ई० को अपने डेरे लगाए। समस्त
सेना सम्राट् के द्वितीय पुत्र मिर्जा अकबर के अधीन हुई
तदन तर गुलाम कादिर के शिविर पर गोले बरसाए गए*

* ऊपर जो वृत्तान्त लिखा गया है वह अंगरेजी पुस्तक 'मुगल एम्पायर
के अनुसार है और एक उर्दू इतिहास लेखक के बयान से मिलता जुलता है, जि
इस प्रकार लिखा है—

'सन् १७८७ ई० में जब बरसात खतम होने को आई, तो गुलाम कादिर
दिल्ली के क़रीब शाहदरे में खेमा इस सबब से डाला कि अपने बाप का जाए
मनसब हासिल करे। इसी असनाय में समरू की बेगम जो सिखों से लड़ने गई
हुई थी, पानीपत से जलदी करके किले में आ गई। अब गुलाम कादिर इस होस्यार
बेगम और उसको फिरंगस्तानी अफसरों की सिपाह से डरा। और कोई मु
अफसर उसके साथ भी न हुआ। २७ नवम्बर सन् १७८७ ई० को किले के
दरवाजे के सामने समरू की बेगम के पास नजफ कुली खाँ खेमा-जन हुआ। दोनों
के सिपह सालार मिर्जा अकबर मुकर्रर हुए। गोला जनी की। असनाय में मुखालि
फैन ने सुलह कर ली।

समरू की बेगम के जीवन चरित्र के लेखक पादरी कगन साहब ने इस घटना
का वृत्तान्त इस भाँति लिखा है—

गुलाम कादिर ने भी उत्तर में ऐसी गोलियाँ चलाईं जो लाल किले में पहुँचकर दीवान खास में पड़ीं।

---

"१७८७ ई० की वर्षा ऋतु के अंत में पुराने विद्रोही जाब्ता खाँ का पुत्र गुलाम कादिर इन प्रदेशों में हलचल फैलती हुई समझकर वैर भाव से दिल्ली के समीप आया। उसका अभिप्राय बलात् अपने पिता की अमीर उल् उमरा की पदवी प्राप्त करना था। अपने मनोरथ में सफल न होकर उसने विद्रोह का झंडा खड़ा किया और मराठों की सेना का मुँह घूँस से भरकर (क्योंकि वास्तव में सिंधिया ही दिल्ली का स्वामी था) लाल किले को अपने अधिकार में ले लिया और सम्राट् को कैद कर दिया। इस गहन परिस्थिति में बेगम शीघ्रता के साथ पानीपत से आई जहाँ कि वह सिक्खों से लड़ रही थी, और उसने लाल किले के लाहौरी दरवाजे के आगे अपने डेरे खड़े किए। गुलाम कादिर की इन प्रार्थनाओं और प्रस्तावों को कि मुगल साम्राज्य के टुकड़े करके हम आपस में बाँट लें, तिरस्कारपूर्वक अस्वीकार करके किले के आगे उसने अपना तोपखाना खड़ा किया और उससे गुलाम कादिर के भारी गोलों का उत्तर दिया। उस राजभक्त बेगम के इस व्यवहार और दृढ़ निश्चित प्रतिज्ञा पर कि बादशाह को छुड़ाकर ही रहूँगी गुलाम कादिर पुन नदी के पार जाने को विवश हुआ। उस दिन के पीछे बादशाह सदैव उसे 'साम्राज्य की सबसे अधिक प्रिय पुत्री" (The most beloved daughter of the Empire) इन शब्दों द्वारा सम्बोधित करता था।'

परन्तु एक फारसी इतिहास लेखक ने इस विषय में जो लिखा है, वह बिलकुल भिन्न है, इसलिये उस यथार्थ लेख को अर्थ सहित नीचे उद्धृत किया जाता है।

هرگاه امیرالا مرا مهادرا و ریواڑی ساراده عبور چلچل ر ست
حلاب همایون به اتفاقی امرایان حصور ملاحظه فرموده شقه
حاص در طلب بیگم شمرو شرف اصدار یافت که زود امده در
حصور حاصر گردد بیگم رسیدن سقه حصور را معاجر عظیم دانسته
و سعادت دوجهان انتاسته بلفرار جانداد ستانته سعادت

इनके आने पर मुख्य मुख्य शाही दरबारियों और गुलाम कादिर के बीच में मिलाप हो गया। गुलाम कादिर को बादशाह की

---

در فرود گاه رمکه از بیگم سمرو برای عبور حسن تقید کوده
عاقله زمان که ازند وانکشاف صبح اقبال گاهی دردام تدبیر کن
بیامده گفته فرستاد که اول نواب صاحب گذاره فرمایام
بعد ازین گذاره فوج ما به آسانی خواهد شد القصه علام قاد
عبور کرده و آن مرغ زیرک در مکر و فریب اونیامده پال پرواز
گسود و در برابر شهر حود واسوده ب کنار دریا مورچه مستحکم
گردانیده مستعد پیکار گردید دهم محرم الحرام علام قاد
را اراده عبور حسن کرده بیگم ازین معنی حبردار شده مستعد
جلگ شد وچنان توپهای رعد مثال عریدن گرفت که زمان
و آسمان در لرزه افتادند وز مردم شهریار نسبب هلهر
و فساد راه درشاه مردان مردن صلاح ندیده بردریا حسن اوردمل
و نعره های وهوی اهل اسلام و حقیق که لاتعداد منطلی بود بر
القدر بلند بود که گویا از رستخیز نمودار گشت علام قاد
ازین مرما خائف وهراسان گردید که از حضور همایون نیها
تیغ گذار نهنگان خونخوار باراده شناوری رسیدند سراسیمه
از خیال باطل خود برگشت و درچند روز علیگڈه را متصرف
آورد و در مقامات گرد نواح تهانجات خود قائم کرده ازعیر
وحیله دری دوستی اخلاص و اوساط محمد اسمعیل خان
گردید خان که مرد سپاهی بود دوستی این افغان بی ایمان
دریغ که امد امد فوج مرهته بود غنیمت پنداشته
اساس دوستی مستحکم گردانید—

अर्थात् जिस समय प्रधान मन्त्री रेवाड़ी से चम्बल पार करने के अभिप्राय से ...... उस समय बादशाह ने अपने सरदारों में फूट देखकर एकबत्र बेगम समरू

सेवा में उपस्थित किया गया और उसको अमीरउल् उमरा पदवी प्रदान की गई। शाह आलम ने उसके सिर पर निज से रत्नजटित डोरी अर्थात् दस्तूर उल् गोश्वारा बाँधा।

---

के बुलाने को लिखा कि शीघ्र आकर उपस्थित हो। बेगम ने बादशाह के पत्र का अपना बड़ा सम्मान और सौभाग्य समझा। झटपट अपनी जागीर से प्रस्थान शुभ चरणों में पहुंची। राजा हिम्मत बहादुर, जो प्रधान मन्त्री के आगरा की ओर जाने के समय पृथक् होकर और साथ छोड़कर चला था, बादशाह की सेवा में आ गया। गुलाम कादिर को जो यमुना के बेड़ा जाने पड़ा था, प्रधान मन्त्री के गमन की सूचना मिली। वह यमुना पार आया और पुराने किले के मैदान में उसने अपना डेरा डाला। वह प्रतिदिन शाह के पास आता था और इस ताक में रहता था कि यदि वश चले और मिले तो किले का प्रबन्ध करके बादशाह के पास चला आवे। मन्सूर अली खाँ रामदल माही को खान द्वारा कपट जाल में ऐसा फंसाया कि उनका मन हो गया कि गुलाम कादिर सफलता प्राप्त करे। बादशाह सलामत भी इनके को देखकर समय के अधीन होकर धैर्य धारण कर और मौन साधन कर प्रकृति का कौतुक अवलोकन करने लगा। गुलाम कादिर ने इन अशुभ चिह्न बहकाने से बहुतेरा चाहा कि नगर और किले का प्रबन्ध करे। बेगम समरू के विद्यमान होने से उसे यह अवसर मिला कि छल से उसने बादशाह प्रार्थना की कि दास दुआब का प्रबन्ध करने के हेतु जाता है। यदि श्रीमान् की सेवा से दास के साथ चले तो सुगमतापूर्वक उस प्रान्त को करके आगरे को चली जाय। उपस्थित जनों ने जो हृदय से उसके थे, बड़ी नम्रता से बादशाह से निवेदन किया कि गुलाम कादिर इस घराने का पला हुआ है, अतः उसका विनय स्वीकृत की जाय। बादशाह ने स्वीकार कर लिया। बेगम समरू ने बादशाह की अनुमति से कुदसिया बाग पार करके शाह निजाम उद्दीन के बाग में अपना डेरा लगाया और गुलाम का

## गोकुलगढ़ की लड़ाई

रुस्तम रहा जमीं पे न कुछ साम रह गया।
मर्दों का आसमाँ के तले नाम रह गया॥

---

म संदेसा भेजा कि मैं बादशाह के आज्ञानुसार सहायतार्थ उपस्थित हूँ। गुलाम दिर जब बादशाह से विदाई की खिलअत प्राप्त करके अपने स्थान पर आया, तब सने यमुना पार उतरने के लिये बेगम समरू से अनुरोध किया। उस चतुर नारी ने, जब न उसके भाग्य का उदय हुआ था, कभी किसी के अधम में नहीं नी थी, यह कहला भेजा कि पहले नवाब साहब ही पार उतरें। तदनन्तर मेरा ना सुगमता से उतर जायगा। गुलाम कादिर अन्त में पार उतर गया, और यह पुण स्त्री उसके धोखे और कपट में न आई। पुन उसने अपना साहस और बल ट किया। यमुना-तट पर उसने अपने दृढ़ मोरचे लगाए और संग्राम की तैयारी र ली। तारीख दसवीं मुहर्रम उलहराम को गुलाम कादिर यमुना पार उतरा। म को जब इसकी खबर हुई, तब वह लड़ाई करने को तैयार हो गई। उसकी नगों गनना का इतना घोर शब्द हुआ कि पृथ्वी और आकाश थरथराने लगा। उस न नगर के मनुष्यों ने उत्पात और उपद्रव के कारण शाह मरदान के मार्ग में हर जाना उचित न समझकर यमुना पर आगमन किया। अगणित मुसलमानों ोर प्रजा की चिल्लाहट और हाय हाय इतनी अधिक हुई कि मानो प्रलय आ गई। लाम कादिर इस से बहुत भयभीत और उदास हुआ और यह समझा कि बादशाह की आज्ञा से तलवार चलानेवाले योद्धा रक्त के प्यासे मगर-मच्छों की ांति तैरने के हेतु आए हैं। अत अपना मिथ्या विचार छोड़कर चल दिया। थोड़ नों के अंदर उसने अलीगढ़ पर अपना अधिपत्य जमाया और चारो ओर स्थानों में अपने थाने नियत किए। पुन चाल चलकर और क्षमा माँगकर मुहम्मद इस्माइल ाँ से गहरी मित्रता करने की ठानी। खान एक सिपाही आदमी था। इससे उसने स अफगान बेईमान की मित्रता को ऐसे समय पर जब कि मराठों की सेना आ ाली थी, उचित समझकर उसके साथ मिलाप कर लिया।

पुरुष हो या स्त्री हो, यदि वह गुणवान् और योग्य है उसका जीवन सार्थक है, और नही तो अगणित प्रकार जीव जन्तु इस ससार में पैदा होकर मर जाते हैं। जन्म, जीवन और मृत्यु का हाल इसी प्रकार लुप्त हो जाता जिस प्रकार वे आप इस जगत् में वे जाने पूछे रहकर जाते हैं। यदि यह ससार किसी की कुछ परवाह करता किसी को स्मरण रखने योग्य समझता है, प्रशसा करता अपना आदर्श बनाकर अनुकरण करता है, तो वह गुणवान् ही है।

वीरता स्त्री या पुरुष की बपौती नहीं है। जो उसे और प्रकट करता है, वही वीर कहलाता है।

वीर राजपूत नो मुसलिम नजफकुली खाँ और समरु बेगम ने मिलकर अफग़ान गुलाम कादिर के छक्के दिए थे और बादशाह शाह आलम के मान की उससे रक्षा थी। इसका वर्णन पीछे हो चुका है। परन्तु इस लेख में दोनों मित्रों को शत्रुओं के रूप में दिखाने का वर्णन आता इस बैर का यह कारण हुआ कि जो मंत्री मण्डल इस शक्तिशाली था और जिसके हाथ में साम्राज्य की बाग थी, उसने वीर नजफ कुली खाँ को उसकी जागीर के कुछ से वंचित कर दिया और उसके स्थान में मुराद बेग को किया। मुग़ल मुरादबेग उस जागीर को अपने अ लेने का आ रहा था। वीर नजफ कुली खाँ भले ही

न हो गया था, परन्तु फिर भी उसकी नाड़ियों में जो पवित्र अफ़्रीदी रक्त विद्यमान था, वह क्रोध से उबल आया। उससे यह अपमान सहन न हो सका। यद्यपि उसकी जागीर का कुछ भाग ही छीना गया था, तथापि उसने इसमें अपनी सर्वथा अप्रतिष्ठा समझी। जब मुराद बेग जाने लगा, तब नजफ कुली खाँ ने, जो उसकी घात में लगा हुआ था, उसको मार्ग में रोककर पकड़ लिया और रेवाड़ी में कैद कर दिया।

तारीख ५ जनवरी सन् १७८८ ई० को शाह आलम ने बहुत सी शाहजादियों और शाहजादों को अपने साथ लेकर जयपुर और जोधपुर जाने के उद्देश्य से प्रस्थान किया। बादशाह ने सेंधिया से तोते की तरह आँखें फेर लीं। मार्ग में उसको यह उचित प्रतीत हुआ कि नजफ कुली खाँ को, जिसका यह निश्चय है कि मेरा गोकुलगढ़ का दृढ़ दुर्ग टूट ही नहीं सकता और जो अपने मन में यह प्रण ठाने बैठा है कि बिना सचिव आप में अधीनता न स्वीकार करूँगा, दमन करने का अब अच्छा अवसर है। इस वक्त बादशाह के लशकर में नजीबों की पल्टनें, जो थोड़ी कवायद जानती थीं, शरीर रक्षक सेना, जो लाल कुर्ती कहलाती थी, बहुत बड़ी संख्या मुगलों के रिसाले की, और तीन शिक्षित पल्टनें, जिनको स्वर्गीय समरू ने खड़ा करके कवायद परेड सिखाई थी और जो अब तोपखाने और दो सौ के लगभग गोरे तोपचियों के साथ समरू की बेगम के अधीन थी, सम्मिलित थीं। इसके अतिरिक्त

बादशाह के साथ बल्लभगढ का जाट राजा हीरासिंह इस्माइल बेग की सेना की एक छोटी टोली राजा हिम्मत दुर की अध्यक्षता में भी थी ॐ।

तारीख ५ अप्रैल †सन् १७८८ ई० को बड़े तड़के कुली खॉं की ओर के लोगों ने, जो घिर गए थे, बड़ा प्र प्रहार किया। शाही खरगाह उस समय इतनी अधूरा अप्रस्तुत थी कि बादशाह के कुटुम्ब सहित मारे जान पकड़े जाने का बड़ा डर था। जब बेगम को इस बात का लगा, तब वह बादशाह के डेरों की ओर दौड़ी आई और आ नम को सपरिवार कुशलतापूर्वक अपने निजी शिवि ले गई। शाही सेना में हलचल मच रही थी कि ऐसी परिस्थित में जार्ज टामस के अधीन बेगम की तीनों ओर तोपें आतुरता से झपटीं और बड़े बेग से शत्रु पर ग चलाई कि धावे करनेवालों का बल टूट गया। उधर लश्कर को भी तैयार होने और सँभलने का अवसर प्राप्त

• सेना दल की उपर्युक्त संख्या 'मुगल एम्पायर' के अनुसार है। कि 'सिरधना' में बेगम की साथी फौज की संख्या 'केवल तीन शिक्षित रेजिमेंट एक तोपखाना जार्ज टामस की अध्यक्षता में' लिखा है। एक उर्दू इति में सेना का ब्योरा यह है—नजीबों की पल्टन, लाल कुर्ती, कवाय, फि ... जाननेवाले मुगलों के दस्ते सवारों के दो सौ फि गिस्ताना गोल ... प टन समरू की कवायद सिखाई हुई। इन सेना की ... बेगम थी।

† उर्दू पुस्तक में तारीख १० अप्रैल सन् १७८८ ई० लिखा है।

था, जिससे अब बादशाह की ओर की समस्त सेना लड़ने लगी। बेगम भी बादशाह को परिवार सहित अपने डेरों में पहुँचाकर रणस्थल में आ पहुँची और जब तक युद्ध होता रहा, वह निरंतर पालकी में उपस्थित रही। अंत में विद्रोही सेना के पाँव उखड़ गए और वह भाग निकली। दुर्ग पर शाही अधिकार हो गया *।

इस बात को सब ने कबूल किया कि बादशाह तो इस लड़ाई में सर्वथा बेगम की तत्परता और वीरता से ही बचा, और नहीं तो उसका बचना कठिन था।

विजय होने पर एक दरबार किया गया, जिसमें बादशाह ने खुल्लम खुल्ला सब के समक्ष बेगम की सेवाओं के लिये धन्यवाद दिया, उसको खिलअते फाखरा प्रदान किया, तथा बादशाहपुर का बड़ा परगना, जो यमुना के दाहिने तट पर दिल्ली के दक्षिण में है, जागीर में बख़शा। वह उसे अब तक अपनी पुत्री तो कहता ही था, इसके अतिरिक्त जेबउलनिसा (नारीभूषण) की उपाधि से और सुशोभित किया।

---

* 'मुगल एम्पायर' के लेखक ने यह और अधिक लिखा है कि सरदार (नजफ कुली खाँ) का दत्तक पुत्र 'चेला' गोली से मारा गया। गुसाइयों के नायक हिम्मत बहादुर ने बड़े मतवाले पन से धावा किया, जिसमें उसके २०० गुसाईं खेत रहे। नजफ कुली खाँ अपनी तोपें खोकर रह गया।

उर्दू तारीख में लिखा है कि बेगम का हुक्का बरदार लड़ाई में पालकी के पास ही गोले से उड़ गया, बेगम को त्योरी पर जरा भी बल नहीं पड़ा, वह बराबर अड़ी रही।

नजफकुली खाँ ने भी मजूर अली खाँ द्वारा क्षमा प्रार्थना की। समरू की बेगम ने उसके पक्ष को पुष्ट जिसका यह परिणाम हुआ कि उसको पूर्णतया क्षमा की गई और वह पुन बादशाह का कृपापात्र बन गया।

## पिशाच-लीला

क्या पतवार दह का इबरत् की जा है यह।
इबरत् फिजा कभी कभी मातम्सरा है यह॥

दिल्ली! राजधानी दिल्ली! भारत के नगरों में तेरी श… तेरा इतिहास भी अद्भुत, अनुपम और अपूर्व है। जैसे … प्रताप, तेरे गौरव और तेरी उन्नति की कथा हर्षदायक और प्रशंसनीय है, वैसे ही तेरे अध पतन, तेरे पाशविक अत्याचार का बखान भी अति भयकर और विस्मयजनक है। कोई नहीं बता सकता कि कितनी बार तुझ पर उग्र आक्रमण हुए, कितने दफे तुझमें लूट खसोट, मार धाड और हत्याकाण्ड हुए। जितना तेरा बिगाड सुधार हुआ है, कदाचित् भारतवर्ष के और दूसरे नगर का नहीं हुआ। तू बनकर बिगडती और बिगड बिगडकर सँवरती रही है। तेरा ढग ही निराला है, तेरी शान ही जुदा है। बहुत प्राचीन समय को जाने दो, मुगलों के उत्थान पतन में ही, जिसका दिग्दर्शन इस पुस्तक में हुआ है, तेरे ऊपर जितने प्रहार हुए, जितनी बार रक्त की नदियाँ तुझ में बहाई गईं, उनका ही वृत्तान्त सुन कर मनुष्य का दिल दहलता है और शरीर के रोयें खडे हो

ाते हैं। तभी तो उर्दू के प्रसिद्ध प्राकृत शायर हाली पानी-
ती ने कहा है—

जिक्र दिल्लीये मरहूम का ऐ दोस्त न छेड़।
न सुना जायगा हमसे यह फिसाना हरगिज ॥

मुगल बादशाहत के नष्ट भ्रष्ट होने पर उसके अंतिम
ाम मात्र बादशाह बहादुर शाह जफर ने सन् १८५७ ई० के
सिपाही विद्रोह के पीछे तेरी दुःखमयी शोचनीय दशा देख-
र जो एक करुणाजनक और दिल हिलानेवाली गजल कही
ी, उसके शेर अब भी हृदय को विदीर्ण करते हैं। वह
जल इस प्रकार है—

ाई यकबयक यह हवा पलट मेरे दिल को अब न करार है।
करूँ गमे सितम का मैं क्या बयाँ मेरा गम से सीना फिगार है ॥१॥
यह रिआया हिंद तबाह हुई कहूँ क्या जो इनपे जफा हुई।
जिसे देखा हाकिमे वक्त ने कहा यह तो काबिलेदार है ॥२॥
यह सितम भी किसी ने है सुना जो दे फाँसी लाखों को बेगुनाह
वले कलमा गोयों की तरफ से अभी उनके दिल पे गुबार है ॥३॥
न दबाया जेरे चमन उन्हें न दी गोर और कफन उन्हें।
किया किसने यारो दफन उन्हें बे ठिकाने उनका मजार है ॥४॥
जो सलूक करते थे औरों से कहूँ क्या वह जैसे हैं तौरों से।
वह हैं तेगे चर्ख के जोरों से रहा तन पे उनके न तार है ॥५॥
न था शहर देहली यह था चमन वले सब तरह का था याँ अमन
जो खिताब इसका था मिट गया फकत अब तो उजड़ा दयार है॥६॥

यह जमाना यह है बुरा कि चलो बचके सबसे अलग अलग।
न रफीक कोई किसी का अब न कोई किसी का यार है॥
तुझे क्या जरूर है किसी का डर तू खुदा के फज़्ल पे रख नज़र।
तुझे हे वसीला रसूल का वही तेरा हामीकार है॥

दुर्भाग्यवश एक ऐसी ही दुर्घटना का उल्लेख इस अध्याय में किया जायगा। कदाचित् इसके सबध में यह कहा जाय कि समरू की बेगम के जीवन चरित्र से इसका कुछ लगाव नहीं है, न किसी लेखक ने इस वृत्तान्त को उसकी जीवनी में पहले लिखा है। अत इस विचार से इस वार्त्ता का यहाँ लिखना बिलकुल अप्रासंगिक है। किन्तु यदि यह कहना सत्य भी हो, तो इसके विषय में यह विदित करना अनुचित न होगा कि ऐसी दु खदायी घटना अपने निरालेपन और दारुण कठोरता के कारण ऐतिहासिक दृष्टि से इतनी महत्वशालिनी है कि बेगम के चरित्र में, जिसका सबध मुगल साम्राज्य से बड़ा ही घनिष्ट था और जिसके समय में यह पिशाच-लीला हुई, इसका उल्लेख करना अनुचित न होगा। यदि इस विचार से इसे देखा जाय तो यह अप्रासंगिकता के दोष से रहित है।

गुलाम कादिर के वर्णन में यह प्रकट किया जा चुका है कि कभी बादशाह शाह आलम बेगम समरू और नजफ कुली खाँ को बुलाकर गुलाम कादिर से युद्ध करता था, और कभी उसको अमीरउलउमरा का उच्च पद देकर यहाँ तक सम्मानित करता था कि दस्तूर गोशवारह निज करों से उसके सिर पर

औंध देता था। बादशाह का कर्त्तव्य इससे अधिक दृढ़ और स्पष्ट होना चाहिए था, क्योंकि कहा है—

जिनके रुतबे हैं सिवा उनको सिवा मुशकिल है।

गुलाम कादिर ने भोले भाले इस्माइल वेग को दम दिलासे देकर अपनी ओर कर लिया था। इस्माइल वेग बड़ा वीर अफसर था और मुगल सेना पर उसका बड़ा आतंक और प्रभाव था। गुलाम कादिर को ऐसे ही मनुष्य की आवश्यकता थी। उसने न जाने क्यों अपने मन में यह ठान ली थी कि मैं वह पाशविक अत्याचार और दारुण अपराध करूँ, जिसके आगे बीस वर्ष पूर्व गाजीउद्दीन की प्रकट की हुई निर्दयता छिप जाय।

उसने इस्माईल वेग से कहा कि अपनी बिखरी हुई सेना को शीघ्र एकत्र कर लो। इस्माइलवेग तो यह काम करने को चला और गुलाम कादिर ने दिल्ली का मार्ग लिया। वहाँ पहुँचकर मंजूर अली खाँ के द्वारा राजभक्ति प्रकट करने की कुटिल नीति का अवलंबन किया। इस्माइलवेग भी अब पहुँच गया था, इसलिए गुलाम कादिर ने यह जतलाया कि इस्माइल वेग और मैं हृदय से साम्राज्य को मराठों के फंदे से निकालना चाहते हैं। वास्तव में इस्माइलवेग का तो यही आशय था। दोनों सरदार अर्थात् गुलाम कादिर और इस्माइलवेग ने इस समय बड़ी अधीनता और नरमी दिखाई। सिंधिया भी चुप न रहा। उसने थोड़ी सी सेना दिल्ली भेज दी, जिसने लाल किले में अपना डेरा जमाया। उसको देखकर कपटी गुलाम

कादिर और इस्माइलबेग ने शाहदरे में जाकर पड़े ७ किए, क्योंकि अभी इनका दल इकट्ठा नहीं हुआ था। जुलाई का मास था। खेती का समय व्यतीत हो चुका था गुलाम कादिर के पठानों और रुहेलों के कठोर व्यवहार कारण अन्न के व्यापारी लशकर में न ठहर सके। क्या था, सिपाही भी भागने लगे। इसलिये यह कि न जाने क्या कठिनाई उपस्थित हो, गुलाम कादिर अपने भारी और बोझल सामान गौसगढ़ को भेज दिए। अपने साथियों सहित बादशाह से फिर यह कहना आरंभ किया कि सिंधिया की मित्रता छोड़ दी जाय। बादशाह ने अपनी परिस्थिति का विचार करके यह उत्तर दिया कि मुझे यह बात नहीं भाती। शाह आलम के इस समय इतनी दृढ़ता धारण करने का यह हेतु था कि एक तो मराठों की सेना हिम्मत बहादुर के नीचे उसके समीप विद्यमान थी। इसके अतिरिक्त उसे गुल मुहम्मद, बाबलबेग खाँ, सुलेमान बेग और दूसरे मुगल सरदारों से भी सहायता पाने की आशा थी, जिन्हें वह अपना हितकारी समझता था। अत: ऐसा प्रतीत होता था कि गुलाम कादिर और इस्माइलबेग आदि का पक्ष अब सर्वथा गिर गया।

इधर इन षड्यन्त्रकारियों पर जो यह दबाव पड़ा, तो उन्होंने अब तक राजभक्ति का जो मिथ्या स्वाँग रच रक्खा था, उसको त्याग कर प्रत्यक्ष में अपना असली स्वरूप दिखाया और वे

अपनी भारी भारी तोपों से लाल किले पर गोले बरसाने लगे। बादशाह ने भी अब खुल्लम खुल्ला मराठे सचिव से कुमक मँगाई, जो इस समय मथुरा में मौजूद था। परन्तु माधवजी सिंधिया ने, जिसको अनेक बार शाह आलम की दृढ़ता और शुद्ध भाव के अभाव का परिचय मिल चुका था, उससे बचना चाहा, जिससे बादशाह को भली भाँति शिक्षा मिल जाय। उसे मुसलमानों की झगड़ालू प्रकृति और लड़ाकेपन की रुचि का भी पूर्ण अनुभव था, इस कारण वह उनसे एक ऐसा युद्ध करने से, जिसमें वे सब सम्मिलित हो जायँ, यथासाध्य किनारा करता था। क्योंकि यह बहुत सम्भव था कि जब मुसलमानों को बाहर लड़ने को कोई और न मिलेगा, तो वे आपस में ही लड़ झगड़कर कट मरेंगे।

इन गूढ़ रहस्यों को सिंधिया ने अपने मन में रखकर एक ऐसी दरमियानी चाल चली, जिससे साँप भी मर जाय और लाठी भी न टूटे। उसने समरू की बेगम के पास दूत भेजा और उससे यह आग्रह किया कि तुम शीघ्र ही बादशाह के सहायतार्थ पहुँच जाओ। परन्तु बेगम भी उससे कुछ कम चतुर और कुशल न थी, जो उसकी इस चाल में आ जाती। वह तत्काल समझ गई कि दाल में कुछ काला है। इसलिये उसने सिंधिया के पास यह उत्तर भेजकर अपना पीछा छुड़ाया कि जब मेरी अपेक्षा आपकी सेना और शक्ति कहीं बढ़ चढ़कर है और फिर भी आप बचते हैं, तो मैं दीन हीन अबला क्या कर

सकती हूँ। अंत में सिंधिया ने अपना एक विश्वासपात्र भेजा जो तारीख १० जुलाई को दिल्ली पहुँचा, और पाँच दिन पीछे दो हजार घुड़सवार सेना सिंधिया के राय जी की अध्यक्षता में आई। दूसरी ओर से वल्लभगढ़ जाटों ने भी कुछ सेना भेजकर पुष्टि की।

अपने लिये ऐसे अशुभ सगुन देखकर गुलाम का घबराया और उसने भी अपना समस्त दल बल तुरन्त ग गढ़ से बुला लिया और खूब ही लूट खसोट पाने के भरो उन्हें उभारा। तदनन्तर उसने इस्माइल बेग को यमुना जाने के लिये उस्काया जिसमें वहाँ पहुँचकर दिल्ली में र वाली सेना को बहका कर बादशाह की ओर से विमुख क उस पर इस्माइल बेग का इतना प्रभाव था कि शाही का मुगल भाग तो तत्काल उसके पक्ष में हो गया। जो शेष सेन अभागे बादशाह के रक्षार्थ रही, वह सब हिन्दुओं का जिसका सेनापति गुसाईं हिम्मत बहादुर था। हिम्मत का मन कदाचित् बादशाह के हित में न था, अथवा गुलाम कादिर की धमकियों से डर गया। और कदाचि ऐसा हुआ हो, जो बहुत सम्भव था, कि इन शठों ने उसे ई दे दिलाकर बादशाह की ओर से फेर दिया हो। गुल हिम्मत बहादुर बादशाह को शीघ्र छोड़कर चल दिया, प्रपंचियों ने यमुना के उत्तर ओर इस पार आकर दिल्ली अपने अधिकार में करा लिया।

बादशाह को बड़ी चिन्ता हुई और उसने अपने अनुचरों से सम्मति करके यह निश्चय किया कि मजूर अली खाँ को भेजा जाय, जो स्वय गुलाम कादिर और इस्माइल बेग के पास जाकर उनके मन की बात पूछे। मजूर अली खाँ बादशाह की आज्ञा पाकर उनके पास गया और उसने यह प्रश्न किया कि अब तुम्हारे क्या विचार हैं? उन्होंने यह उत्तर दिया कि दास तो अपने शरीर से केवल राज राजेश्वर की सेवा करने के लिये आया है। मजूर अली ने कहा कि अच्छा, ऐसा ही करो; परन्तु लाल किले में अपने साथ अपनी सेना न लाओ, कुछ अर्दली लेकर चले आओ। और नहीं तो तुम्हें देखकर राजद्वाराध्यक्ष द्वार बन्द कर देगा। इसी आदेश का दोनों सरदारों ने पालन किया और दूसरे दिन तारीख १८ जुलाई सन् १७८८ को उन्होंने आम खास में प्रवेश किया। प्रत्येक को तलवार और अन्य पारितोषिकों के समेत सात मोहरों की खिलअत प्राप्त हुई। इसके अतिरिक्त गुलाम कादिर को एक रत्न जटित ढाल अधिक मिली। इसके उपरान्त वे नगर में अपने निवासस्थान को आ गए, जहाँ इस्माइल बेग ने शेष दिन नगर वासियों की रक्षा और विश्वास के हित प्रबन्ध करने में बिताया। अगले दिन उसने अपना निवास तो उस हवेली में किया, जिसमें पहले मुहम्मद शाह का मन्त्री कमर उद्दीन खाँ रहता था, और अपनी सेना का डेरा उसने दो मील पर प्रसिद्ध निजाम उद्दीन औलिया के मकबरे के

समीप कराया, जो नगर के दक्षिण ओर है। गुलाम की सेना पास ही दरियावगज में रही और उसके अफसर ने उन विशाल मन्दिरों में अपने डेरे लगाए, जिनमें गाजी उद्दीन और पीछे मिर्जा नजफ खाँ रहते थे। इस में दिल्ली की राजनीतिक परिस्थिति यह थी कि गुलाम तो प्रधान मन्त्री बना, जिसने कुरान की शपथ खाई कि मैं पद के कर्तव्यों को ठीक ठीक पालन करूंगा, और उसके पटेल माधव जी सिंधिया का नाम उडा दिया, और इन सब सम्मिलित सेना का नाम साम्राज्य की सेना रक्खा गया जिसका सेनापति इसमाइल बेग था।

अब गुलाम कादिर ने बिलैया दण्डवत् करना छोड और अपना वास्तविक भयकर रूप प्रकट किया। तारीख ३१ जुलाई को फिर वह किले में आया और दीवान खास में बाद शाह से भेंट की। उसने इसमाइल बेग का नाम लेकर, जो उसके निकट ही खडा हुआ था, यह विदित किया कि लश्कर मथुरा को कूच करने और मराठों को हिन्दुस्तान से बाहर निकालने को तैयार है। परन्तु सिपाही लोग पहले अपना पिछला वेतन माँगते हैं, जिसका शाही खजाना ही उत्तर दाता है, और केवल वही उसे चुका सकता है।

इस कथन का अंत में नवाब नाजिम, उप नाजिम और रामरत्न मोदी ने समर्थन किया। लाला सीतलप्रसाद खजाची ने, (जो तत्काल वहाँ पर बुलाया गया था) कहा

क चाहे खजाने की उस सेना के लिये, जिसके खड़े करने में सने कुछ योग नहीं दिया और जिसकी सेवा से उसने अब क लेश मात्र भी लाभ नहीं उठाया, कुछ भी उत्तरदायित्व ा, परन्तु कम से कम इस कोश में ऐसे व्यय के हेतु कुछ हीं है। उसने इस पर प्रत्यक्ष रूप से जोर दिया कि जिस कार बने, इस मांग का प्रतिवाद किया जाय।

इस खरी बात को सुनकर गुलाम कादिर तो फिर आपे में रहा और उसको क्रोध का इतना अधिक आवेश हो आया कि जिस को वह सहन न कर सका। उसने तुरन्त वह पत्र निकाला, जो शाह आलम ने सहायतार्थ सिंधिया के पास जा था और जो उसके हाथ पड़ गया था। पुन गुलाम कादिर ने आज्ञा दी कि बादशाह के सिपाही उसके शरीररक्षक हरे के समेत छीन लिए जायँ और उसे अलग करके कड़ी द में रक्खा जाय। इसके उपरान्त सलीमगढ़ के किसी छिपे ए कोने से तैमूर के घराने का एक दीन हीन गुप्त बालक निकाला या और उसे राजसिंहासन पर आरूढ़ किया गया। बेदार स्त की उपाधि देकर उसके बादशाह होने की घोषणा कराई ई और समस्त दरबारियों और सेवकों से उसकी भेंट कराई ई। कहा जाता है कि नवाब नाजिम मजूर अली ने उस अवसर पर ड़ी समझ और हिम्मत का परिचय दिया, क्योंकि जब बेदार स्त प्रथम बार बुलाया गया था, तब शाह आलम अभी तख्त र विराजमान था, और जब उससे कहा गया कि इससे

उतरो, तो उसने इसका कुछ विरोध करना चाहा। ग़ु
कादिर उसको मारने के लिये अपनी तलवार ✓
कि मजूर अली ने बीच में पड़कर बादशाह को सम
आपत्ति का विचार करके समयानुसार कार्य करना उ
यह सुनकर वह शान्तिपूर्वक उठ खड़ा हुआ। त
और तीन रात बादशाह और उसका कुटुम्ब बरा
हवालात में निराहार और निर्जल बड़े कष्ट में पड़ा
गुलाम कादिर ने इस्माइल बेग को तो कह सुनकर वि
भेज दिया और मेरी अनुपस्थिति में इसने खूब
खसोट मचाई। इस्माइल बेग को भी इसकी शंका हु
उसने अपना एक मनुष्य गुलाम कादिर के पास भे
स्मरण कराया कि प्रतिज्ञानुसार पारिश्रमिक स्वरूप मुझ
मेरे सिपाहियों को अब तक लूट में से कुछ नहीं मिला।
विश्वासघाती रुहेले ने/ स्पष्ट अस्वीकार किया कि हमने
ऐसी प्रतिज्ञा नहीं की थी, और वह किले तथा समस्त वस्
को मनमानी रीति से अपने प्रयोग में लाने लगा।

अब इस्माइल बेग की आँखें खुलीं और उसे अपना मूर्ख
का बोध हुआ। उसने तुरत नगर की प्रजा के मुखियाओं
बुलाया और उनको बहुत समझाया कि अपनी अपनी र
का प्रबन्ध करें। उधर अपने सेनानियों पर यह दबाव डा
कि यदि रुहेले नगर में लूट मचावें, तो यथा सम्भव उ
जितना प्रयत्न हो सके, उसमें वे अपनी ओर से कुछ कसर

रहने दें। इस समय तो गुलाम कादिर का ध्यान शाही परिवार का लूटने में अधिक लगा हुआ था इसलिये नगर के विध्वंस करने का उसको अवकाश नहीं था। जब वह उन आभूषणों से तृप्त न हुआ, जो नवीन बादशाह ने बेगमों से लिए थे, जिसको कि पहले ही पहले गुलाम कादिर ने उनके समस्त गहने छीनने की सेवा पर नियुक्त किया था, तब उसको फिर यह सूझ पड़ी कि शाह आलम अपने कुटुम्ब का स्वामी है उसको अवश्य उस स्थान का पता होगा, जहाँ कहीं गुप्त धन रक्खा हुआ है। अनन्तर जो अपराध और भयंकर अत्याचार हुए, उनका मूल कारण केवल यही भ्रम था। २८ वीं तारीख को उसने बेदार बख्त से कहा कि वृद्ध शाह आलम को शारीरिक कष्ट दो। इसके अनुसार ३० तारीख को यह घोर पाप हुआ कि शाह आलम के परिवार की कई एक बेगमों को पीटा गया, जिनके रुदन और विलाप के नाद से समस्त राजभवन गूंज उठा। ३१ तारीख को उस दुष्ट ने यह सोचा कि मुझे अब इतना पर्याप्त धन मिल गया है कि पाँच लाख रुपए का पारितोषिक इस्माइल बेग और उसके सिपाहियों के पास भेजकर उनसे फिर मेल कर लिया जाय। इसका फल यह हुआ कि दोनों ने मिलकर नगर के हिन्दू साहूकारों से फिर रुपए वसूल किए।

तारीख १ अगस्त को बादशाह से कल्पित दफीने बताने के निमित्त कहा गया, जिसने उसके जानने से सर्वथा अपनी

अनभिज्ञता प्रकट की। बेचारे बुड्ढे ने हारकर उस निर्दय
कहा—"यदि तुम समझते हो कि मेरे पास कोई दफीना
तो वह मेरे शरीर के अंदर होगा। मेरी अँतड़ियाँ
डालो और अपनी तृप्ति कर लो।"

पुन पूर्ववत् बादशाहों की वृद्ध विधवाओं का नाना
से अपमान किया गया और उन्हें बड़ा कष्ट पहुँचाया
पहले तो उनके साथ अच्छा व्यवहार हुआ क्योंकि
यह विचार था कि वे इम्तियाज महल की बेगमों को
में सहायता देंगी। परन्तु जब उन्होंने ऐसा न किया, तब
स्वय उन्हीं को लूटा गया और उन्हें किले से बाहर निका
दिया गया। जब ये सब अत्याचार हो चुके, तब गुला
कादिर ने मजूर अली खाँ को डाँटा, जिसका वह अब त
स्वय प्रतिपालक था और उससे सात लाख रुपए माँगे
तारीख ३ अगस्त को गुलाम कादिर ने यह दुष्कर्म कर
अपनी नीचता का परिचय दिया कि दीवान खास में ब
तख्त पर नाम मात्र बादशाह के बराबर बैठकर उसके आगे
हुक्का पीता रहा और सब प्रकार से उसका उपहास करता
रहा। तारीख ६ अगस्त को उसने शाहीतख्त को तुड़वा
और उसके ऊपर जो जो सोने चाँदी के पत्तर लगे हुए थे
उन्हें उखड़वाकर गलवा डाला, और अगले तीन दिन पृथ्वी
के खुदवाने और अन्य अनेक मनमाने उपाय करने में, जिनसे
दफीने का पता चले, बिताए।

अंत में चिरस्मरणीय तारीख १० अगस्त आ गई जो मुगल साम्राज्य की राजकीय स्थिति की कदाचित् सब से प्रसिद्ध तारीख है। गुलाम कादिर, जिसके पीछे नायब नाजिम याकूब अली और उसके चार पाँच दुर्दान्त पठान थे, दीवान खास में दाखिल हुआ और उसने शाह आलम को अपने सन्मुख बुलाया। जब बादशाह वहाँ आ गया, तब फिर उसको यह झिड़की मिली कि दफ़ीने का सब भेद बता दो। बेचारे बादशाह ने—जिसने अभी थोड़े ही दिन पहले अपने सोने चाँदी के पात्र, घुड़सवार सेना के व्ययार्थ गलवाए थे—यह सच्चा और सीधा उत्तर दिया कि यदि कोई दफ़ीना होगा, तो वह कहीं होगा, किंतु मैं उसका पता बिलकुल नहीं जानता। इस पर दुष्ट रुहेला बोला—"इस संसार में अब तुम किसी काम के नहीं रहे हो, अतः तुम्हारी आँखें फोड़ दी जायँ!" वृद्ध पुरुष ने गम्भीरता से उत्तर दिया—"खुदा के लिये ऐसा न करो। तुम मेरे इन बूढ़े नेत्रों को छोड़ दो, जो साठ वर्ष तक रोजाना कलाम अल्लाह की तिलावत करके धुंधले हो चुके हैं।" परंतु उस पिशाच ने अपने अनुचरों को यह आज्ञा दी कि बादशाह के पुत्रों और पौत्रों को, जो उसके पीछे पीछे लगे हुए चले आए थे और उस वक्त उसके समीप इधर उधर खड़े थे, पीड़ा पहुँचाई जाय। इस अंतिम अत्याचार ने बादशाह को अधीर कर दिया, जिससे उसने कहा कि बाबा, ऐसा घोर दृश्य दिखाने के बदले तो मेरी आँखें ही फोड़ डालो गुलाम।

कादिर तत्काल तरत से झपटा और उसने बुड्ढे को पछाड़ भूमि पर गिरा दिया। वह आप उसकी छाती पर चढ़ बैठा और अपनी कटार से उसकी एक आँख निकाल ली। तदनंतर आप तो उठ खडा हुआ और उस समय जो मनुष्य उसके पास खडा हुआ था—कदाचित् यह शाही घराने का यार अली था—उसको उसकी दूसरी आँख भी निकालने की आज्ञा दी। जब उसने नाहीं की, तब उसे भी गुलाम कादिर ने मार डाला। पुन पठानों ने बादशाह को बिलकुल अधा कर दिया और स्त्रियों के विलाप तथा पुरुषों की धिक्कार के कोलाहल के बीच, जो बडी कठिनाई से पीछे शा त हुआ, वे उसे सलामगढ़ में पहुँचा आए। बादशाह ने इस घोर विपत्ति क समय जो धैर्य और दृढता दिखाई, वह वास्तव में बहुत ही सराहने योग्य है।

यद्यपि नगर निवासियों को तुरत ही 'इस दुर्घटना का समाचार नहीं मिला, तथापि शीघ्र ही उनके पास गप्पें पहुँचने लगीं कि लाल किले में बडे बडे अन्याय हो रहे हैं।

तारीख ११ अगस्त को पवित्र राज मंदिर में स्त्रियों और बालक बालिकाओं का निर्दयतापूर्वक वध करके गुलाम कादिर ने अपना मुँह काला किया।

तारीख १२ अगस्त को दूसरी बार इस्माइल बेग का मुट्ठी गरम की गई, जिससे उत्तेजित होकर फिर उसने प्रजा से धन बटोरा और उसका कुछ अंश गुलाम कादिर के पास भेजकर

अपनी मित्रता का परिचय दिया। ऐसी लूट से तंग आकर बहुधा लोग अन्यत्र भाग गए।

तारीख १८ अगस्त को दक्षिण से मराठों की कुछ सेना आई जिससे दुखी जनता को थोडा ढारस बँध गया। इस्माइल बेग का गुलाम कादिर पर सच्चा विश्वास तो पहले ही नहीं रहा था, परंतु अपने सखा के पाशविक अत्याचारों से उसको और भी अधिक ग्लानि हो गई। इस कारण उसने मराठे सेनापति राणा खाँ से सन्धि की बातचीत करने का श्री गणेश किया। १८ तारीख को मराठों का विशाल दल यमुना के बाएँ तट पर आ गया, जहाँ उन्होंने गौसगढ़ से खाद्य पदार्थ लानेवाली सैनिक टोली (Convoy) को बीच ही में छिन्न भिन्न कर दिया, और उसकी रक्षा के लिये जो रुहेले पहरेवाले उसके साथ आए थे, उनमें से कई एक को यमपुर पहुँचा दिया। फिर क्या था, लाल किले में लोग भूखों मरने लगे। जब ऐसी विषम परिस्थिति उपस्थित हुई, तब गुलाम कादिर की सेना ने उससे लूटमार का अपना भाग माँगने के लिये चिल्लाना शुरू किया। इसी झगड़े में सन् १७८८ का अगस्त महीना समाप्त हुआ।

ऐसी ऐसी आपत्तियों के सिर पर आने से भी गुलाम कादिर सहसा चलायमान न हुआ। उसने बुर्जे तिला भवन में सगधालियों और अपने अफसरों के साथ डटकर मदिरा पान की। उन शठों के समस्त शाही घराने की युवा शाह-

जादियाँ और शाहजादे नाच और गाकर इस
थे, जैसे बाजारी रंडियाँ औरभाँड किया करते हैं। उसने
सिपाहियों की अशान्ति का दमन किया और इसकी
परवाह न की कि मेरी जान जोखिम में है। तारीख
सितम्बर को यह जानकर कि मराठों की सख्या और शक्ति
की वृद्धि हो रही है, कहीं ऐसा न हो कि मुझको घेरे में डाल
कर चहुँ ओर से मेरा मार्ग रोक दिया जाय, गुलाम कादिर
अपनी सेना को यमुना पार उतारकर अपनी पुरानी छावनी में
ले गया। जो लूट उसने मन खोलकर सचय की थी, उसका
भाग गौसगढ़ को भेज दिया और ऐसी ऐसी भारी वस्तुएँ
जैसे बहुमूल्य डेरे और सिंगार की सामिग्री, अपने सब
को देकर उनको प्रसन्न कर लिया। १४ तारीख को वह
पुन अपने शिविर में आया, क्योंकि उसको इस्माइल बेग
की ओरसे खटका था। परतु शीघ्र ही वह लाल किले को ता
गया ताकि वह फिर एक बार शाह आलम का, अपने विचार
से, हठ तोडकर गुप्त खजाने का रहस्य पूछे। जब वह अपने
इस उद्देश्य में विफल हुआ और जिधर देखो, उधर विपत्ति से
घिर गया, तब उसका हृदय उन भीषण यन्त्रणाओं से काँपने
लगा, जो उसके घोर पापों के बदले में उसको आगे
झेलनी पड़ीं।

---

## नष्ट देव की भ्रष्ट पूजा

यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत।
अभ्युत्थानमधर्मस्य तदाऽत्मान सृजाम्यहम्॥
परित्राणाय साधूना विनाशाय च दुष्कृताम्।
धर्मसंस्थापनार्थाय सम्भवामि युगे युगे॥

परम पूज्य पिता सर्वाधार सर्वशक्तिमान् घट घट व्यापी यायकारी जगदीश्वर के न्याय और नियम के बिलकुल विरुद्ध है के उसको इस पवित्र मानवी सृष्टि में कोई सबल किसी दुर्बल र अन्याय और अत्याचार करे। मनुष्य पाशविक आवेशों का जिस प्रकार दास बन जाता है, उसी प्रकार उसमें उच्च और उत्कृष्ट दिव्य भाव भी समय समय पर उत्पन्न होते रहते हैं। यदि मनुष्य कभी काम, क्रोध, लोभ, मोह आदि अनेक विकारों के वशीभूत हो जाता है, तो कभी उसमें ज्ञान, वैराग्य, ईश्वर-उपासना, सेवा, अहिंसा, आत्मत्याग आदि विविध पवित्र और श्रेष्ठ भाव भी—मानुषी स्वभाव के उत्तम गुण—भी उत्पन्न होते हैं। विद्या ग्रहण करने की शक्ति, बुरे भले का ज्ञान, ईश्वर-भक्ति, पाप से भय करना आदि नाना अलौकिक गुणों और योग्यताओं की प्राप्ति का भागी इस स्थावर और जंगम रचना में केवल मनुष्य है। यही कारण मनुष्य के सभ्य और सुशील कहलाने के हैं, इन्हीं भावों के वृद्धि पाने और उन्नति करने के कारण मनुष्य को अंत में दुर्लभ से दुर्लभ गति प्राप्त होती है।

यही कसौटी मनुष्य के खरे और खोटे परखने की है
इसी तराजू से उसकी न्यूनता या अधिकता का पता
है। गुलाम कादिर के कुकर्मों पर दृष्टि डालने से यह
होता है कि मनुष्य गिरते गिरते कितना गिर जाता है।

शाह आलम मनुष्य था, मुसलमान बादशाह था। गुल
कादिर के पितामह नजीब उद्दौला ने उसकी सेवा में
अपना जीवन योग्यता से व्यतीत करके उच्च पद प्राप्त कि
था। फिर पीछे उसका पुत्र और गुलाम कादिर का पि
जाब्ता खाँ इसी बादशाह की सेवा में मान पाने के लिये इत
उत्कंठित हुआ कि उसने अपनी बहिन को मिर्जा नजफ खाँ
साथ और अपनी बेटी को उसके दत्तक पुत्र राजपूत नौ मुसलि
नजफ कुली खाँ के साथ ब्याह दिया। इसी गौरव को प्र
करने के लिये स्वयं गुलाम कादिर ने भी कोई कसर न
छोड़ी थी। फिर ऐसी कौन सी नवीन और विचित्र वार्ता
कि जिसके कारण वही शाह आलम सपरिवार ऐसी दुर्ग
का पात्र बनाया गया, जिसका स्मरण करके अब भी शरीर
रोएँ खड़े हो जाते हैं? यह केवल गुलाम कादिर की उ
प्रकृति और नीचता के कारण हुआ, जिसका उचित औ
यथार्थ दंड उसको ईश्वर ने उसी के पाप के अनुस
तुरंत दिया।

मुहर्रम का मास आ गया था जिसमें मुसलमानों का द
दिन का धार्मिक त्योहार होता है। मुसलमानों के सु

शिया दोनों सम्प्रदाय अपने अपने ढग से पैगम्बर मुह-
साहब के नवासे अर्थात् हजरत अली के पुत्र हुसेन और
: साथियों के करवला की लडाई में मारे जाने का शोक
ते हैं। पर उस वर्ष इस उत्सव मनाने के लिये दिल्लीवालों
त्रों में शान्ति, उत्साह और उमग कहाँ थी। एक ओर
। सेनाओं के द्वारा पीसे जाते थे, दूसरी ओर वे लाल
। का हत्याकाण्ड हो जाने से अत्यत विस्मित और
ीत हो गए थे। अत में तारीख ११ अक्तूबर का दिवस
ा जो मुसलमानों के त्योहार का अखीर दिन था। उस
लोगों के मन को कुछ शान्ति और धीरज प्रतीत हुआ।
बात प्रसिद्ध होने लगी कि अब इस्माइल बेग का राणा खाँ
ाथ मेल मिलाप हो गया, और विशेष बल दक्षिण से आ
ई। लैस्टोनिक्स (Lestonneaux) और डी बौगनी
De Boigne) अपनी प्रबल तिलगी पलटनों समेत आ गए।
इदरे में पठानों के डेरों में पूर्ण रूप से हुल्लड और हलचल
ा गई। ज्यों ही तारीख ३१ अक्तूबर की रात हुई कि
ल किले की ऊँची भीतों ने अपना भेद उन पर खोल दिया,
बहुत दिनों से उसे टटोल रहे थे। भारी धमाके के शब्द
बारूद का ढेर फटकर वायु में उड़ा, जिसकी चिंगारियाँ
ककर तत्काल सफीलों के ऊपर चढ़ीं और फैल गईं। दर्शक
सी समय यमुना की ओर मुँह किए शहर पनाह की ओर
ड़े। उजाले में उन्होंने नावों को नदी में उस पार जाते

देखा। एक हाथी तेज चाल से रेती में द्रोही गुलाम को लिए जा रहा था। गुलाम कादिर सलीमगढ़ से चार के मार्ग से भाग आया था और अपने चलने से पहले बेदार बख्त (अर्थात् अपने बनाए बादशाह), नवाब मंजूर अली खाँ और शाही घराने के समस्त मुख्य मुख्य को निकालकर भेज दिया था।

ठीक ठीक सच्ची घटनायें जो उस दिन लाल [illegible] हुई थी, सदैव के लिये अविदित रहेंगी *।

मराठे सेनापति ने तुरत किले को अपने अधि[illegible]

---

* उपर्युक्त वृत्तान्त लिखते हुए अँगरेजी पुस्तक 'मुगल एम्पायर' के [illegible] मिस्टर हेनरी जार्ज कीनी प्रकट करते हैं—

'सब का यह विचार है कि गुलाम कादिर ने किले में इस कारण [illegible] दी थी जिससे शाह आलम का नाश हो जाय और उसके पैतृक भवन के [illegible] खँडहरों में होकर उसके घोर अपराध रूपी हवन में पूर्ण आहुति पड़ जाय, अथवा मुजफ्फरी के लेखक के कथनानुसार गुलाम कादिर चाहता था कि वह जहाँ तक मराठों के घेरे का मुकाबला करे किंतु बारूद के फट जाने के [illegible] से भा[illegible] निकला और मराठों ने सुरंग लगाकर बारूद को उड़ाया था। मेरे विचार में [illegible] के अनुमान की ही विशेष संभावना प्रतीत होती है। यदि गुलाम कादिर का [illegible] का उद्देश्य होता, तो वह पहले से ही अपनी सेना को क्यों यमुना पार भेज[illegible] और क्यों वह सुरंग को उड़ाते हैं—जो उसे विदित होता कि अधिक करके [illegible] की लड़ाई की एक रीति है—शाही कुटुंब को तो निकालकर ले गया और शाह आलम को छोड़ गया? और फिर वह उसको जीता क्यों छोड़ गया? इस[illegible] से यही प्रतीत होता है कि गुलाम कादिर ने ही शाह आलम को भस्म करने [illegible] लिये चलते समय आग लगा दी थी।

लिया। उसके सिपाहियों के प्रयत्न से आग शीघ्र बुझा दी इस कारण अधिक हानि नहीं होने पाई। शाह आलम उसके कुटुंब को जो रंगमें रह गई थीं, उनको मौत के मुँह छुड़ाया और जो कुछ सुविधाएँ उस समय संभव थीं, वे को पहुँचाई गईं और आगे के लिये उनको पूरा धीरज या गया। इसके अनंतर राणा खाँ तो सिंधिया के पास से कुमक आने की बाट जोहने लगा और पठान लोग ने अपने घरों को चल दिए।

पूने के दरबार ने अपना हित पटेल की पुष्टि करने में था, इसलिये तुकोजी होलकर की अध्यक्षता में एक प्रबल ना उसके पास भेजी और यह प्रतिज्ञा की कि लड़ाई में जो भ प्राप्त होगा, उसे दोनों आपस में बाँट लेंगे। इस सेना के गमन का राणा खाँ ने और बहुत दिनों से कष्ट सहते हुए ली निवासियों ने स्वागत किया। जब किले की रक्षा का प्रबन्ध गया, तब जो शेष सेना बची, उसे लेकर राणा खाँ, अप्पू खाँडे- व और अन्य सेना भी गुलाम कादिर के पीछे चली। जब स पर बहुत उग्र दबाव पड़ा, तब वह कूच करके मेरठ के केले में घुस गया। वहाँ अभी कुछ दिन ही रहा था कि उसको चारों ओर से घेरे में ले लिया गया। शत्रु की सेना बहुत बड़ी थी और उसके बचाव का मार्ग रुक गया था, इसलिये उसका घमंड टूट गया और उसने अति पराधीनता और नम्रता की शर्तें उपस्थित करके संधि करनी चाही, परंतु वह अस्वीकृत हुई।

तब लाचार होकर उसने मरने पर कमर बाँधी। २१ दिसम्बर को राणा खाँ और डी बोगनो ने सब धावा कर दिया, परन्तु गुलाम कादिर और उस हियों ने जाड़े के छोटे दिन में उससे बहुत साहसपूर्वक रक्षा की। तो भी अब गुलाम कादिर के सिर पर विपत्ति काले काले बादल आ रहे थे। उसके सिपाही सब प्रकार इस समय हारे थके हो गए थे, इससे गुलाम कादिर ने रात को उन्हें छोड़कर जाने की चेष्टा की। वह चुपके से किले से खिसक आया और अपने घोड़े पर सवार हो गया। अपनी काठी के खोसों में बहुमूल्य रत्न और मणियाँ आभूषण ठूँस ठूँसकर भर लिए, जो लाल किले की लूट उसके हाथ लगे थे, और जिन्हें वह अपने पास ही इस अभिप्राय से रखता था कि आड़े वक्त में मेरे काम आवेंगे।

वह गुलाम कादिर जो अभी बहुत दिन नहीं बीते थे बुर्ज पर तिला में अपने अफसरों के साथ बैठा हुआ रंग रलियाँ मना रहा था और घमंड के नशे में चूर हुआ किसी को अपने आगे कुछ नहीं समझता था, इस समय ऐसी घोर कठिनाई में पड़ा था कि अकेला शीत ऋतु की रात्रि को मनुष्यों के आने जाने के स्थानों से बचता हुआ और अपने मन में यह आशा करता हुआ कि यमुना उतरकर सिक्खों की शरण में किसी तरह जा पड़ूँ, बारह मील से ऊपर चला गया। अभी प्रातःकाल की पो न फटी थी और आकाश में धुंध छा रहा था

के उसका थका माँदा घोड़ा खेतों के बीहड़ मार्ग पर चक्कर गाता हुआ अचानक एक कूएँ के पास के पौदर* में गिर गया। ोड़ा तो अभागे सवार को पटककर अपनी पीठ के हलके ो जाने से उठकर खेतों की चढ़ाई पर कूदता हुआ दौड़ गया। रन्तु उसके सवार को कुचले जाने के कारण चोट आ गई थी जिसके सदमे से वह अचेत हो गया और जहाँ गिरा था, वहीं पड़ा हा। जब दिन निकला और उजाला हुआ, तब किसान† अपना हुआँ चलाने को गया, जिससे उसके गेहूँ के खेत में पानी दिया जाता था। उसने देखा कि एक मनुष्य बढ़िया ज़री के वस्त्र पहने पौदर में पड़ा हुआ है। उसने उसे तुरत पहचान लिया, क्योंकि थोड़ा ही काल हुआ था, जब गुलाम कादिर के पठान सिपाहियों ने उस को लूटा था, उस समय उसने गुलाम कादिर के आगे जाकर पुकार की थी, परन्तु उसने उसे फटकार दिया था। गुलाम कादिर का मुँह देखते ही उसे वह अत्याचार स्मरण हो आया, जो उसके ऊपर उस समय हुआ था। इससे उसने अपने मन में जल भुनकर मुँह बनाकर उसे चिढ़ाने के लिये कहा—"सलाम नवाब साहब !" दुरात्मा

---

* पौदर = कूप के पास की वह नीचे ढालुआँ भूमि जिस पर से पुरवट चलने के समय बैल बराबर आया जाया करते हैं।

† वह जाति का ब्राह्मण था। उसका नाम मीखा था और वह जानी ग्राम का रहनेवाला था, जो बेगम समरू की जन्मभूमि सुधाने के समीप है। बादशाह शाह आलम ने मीखा की इस सेवा से प्रसन्न होकर उसे माफी भूमि प्रदान की थी, जो अब तक उसके वंशजों के पास चला आता है।

गुलाम कादिर, जो हारा थका और भूख प्यास से चूर चूर रहा था, यह सुनकर डर के मारे चौंक पड़ा। वह उठकर गया और इधर उधर देखने लगा। उसने कहा-"तुम मुझे नवाब कहते हो! मैं तो एक दीन सिपाही हूँ जो घायल अपने घर को जाता हूँ। मेरे पास जो कुछ था, वह सब रहा। तुम मुझे गोसगढ़ को जानेवाली सड़क बता दो। तुमको पीछे से इसका पारितोषिक दूँगा।" यदि भीखा के मैं गुलाम कादिर के संबंध में कुछ संदेह भी था, तो वह गढ़ का नाम सुनकर तत्काल दूर हो गया। उसने को बुलाने के लिये तुरत पुकार मचाई और शीघ्र ही शिकार को राणाओं के शिविर में ले गया। वहाँ से गुलाम कैद होकर मथुरा में सिंधिया के पास भेजा गया।

गुलाम कादिर के चले जाने के पीछे मेरठ के किले में बिना सरदार के रह गए इसलिये उसे छोड़ कर उन्होंने अपने घर का मार्ग लिया। नाम मात्र के बादशाह बेदार बख्त दिल्ली भेजा गया, जहाँ पहले तो उसे कारागार में रक्खा गया फिर उसकी हत्या की गई। अभागे नवाब नाजिम मंजूर ने गुलाम कादिर की लाल किले वाली पाशविक लीलाओं में बहुत कुछ योग दिया था, जिससे सब के हृदय में उसके में विश्वासघात करके आना कानी करने का सन्देह हो गया था। उसको हाथी के पाँव से बाँधकर तब तक बुरी तरह से गलियों में घसीटा गया, जब तक कि वह न मर गया।

रुहेलों के नवाब गुलाम कादिर के दुर्भाग्य की कथा इससे
र भी कहीं बढ़कर भयकर है। जब वह मथुरा में पहुँच
या, तब सिंधिया ने उसको तशहीर कराने का दंड दिया।
से काले गधे पर चढ़ाकर पूछ की ओर उसका मुँह करके
ज़ार में फिराया गया, और उसके साथ जो पहरेवाले थे,
नको यह आज्ञा हुई कि बड़ी बड़ी दूकानों के आगे उसे ठह-
या जाय और बावनी * के नवाब के नाम से प्रत्येक दूकान
। एक एक कौड़ी की भीख माँगी जाए। यह अधम
नुष्य इस घृणित व्यवहार से सब की दृष्टि में निंदनीय
गया। इसके पीछे उसकी जीभ काट ली
ई। तदनंतर और और अंगों से भी उसे शनैः शनैः
हीन किया गया। अर्थात् पहले तो उसको बादशाह के
दले में अंधा किया और पीछे से उसकी नाक, कान, हाथ,
ौर पाँव भी काट दिए गए और इसके अनन्तर उसको दिल्ली
जा दिया गया। मार्ग में मौत ने आकर उसकी पीड़ा का

---

* बावनी महल के इलाके में बावन परगने थे जो अब सहारनपुर और मुजफ्फर
र के जिलों में सम्मिलित हो गए हैं। उसमें तीन गढ़ थे—पत्थरगढ़ बाएँ को, सुखर-
गंगा के दाहिने और घौसगढ़ मुजफ्फरनगर के समीप। पहले दोनों दुर्ग तो
ौर नजीब उद्दौला ने उस मार्ग के रक्षार्थ बनाए थे जो नजीबाबाद के उत्तर
म के कोने में उनकी जागीर की ओर को जाता था, क्योंकि गंगा यहाँ प्राय
दिन पायाब बहती है उस समय के अतिरिक्त जब कि उसमें बाढ़ आ जाती है। तीसरा
ला जाबता खाँ ने बनाया जहाँ अब तक एक बहुत बड़ी सुंदर मसजिद विद्यमान है।

निवारण किया। उसकी मौत का कारण यह बतलाया जाता कि तारीख ३ मार्च को उसको एक पेड़ पर लटका दिया गया अब उसका कटा धड़ रह गया जो दिल्ली पहुँचाया गया। नेत्रहीन बादशाह के आगे रक्खा गया। इससे पूर्व अधिक वीभत्स दृश्य दीवान खास में कभी उपस्थित न हुआ था।

गुलाम कादिर का जो निवासस्थान गौसगढ़ था, उ भी खोदकर पृथ्वी के बराबर ऐसा कर दिया गया कि जिद के अतिरिक्त उसका और कोई चिह्न नहीं रहा। भाई डरकर पंजाब को भाग गया।

जो लोग धन की प्राप्ति के लिये अंधे बने फिरत उसका संचय करने में धर्म या अधर्म का विचार नहीं करते और जिन्होंने लोभ के वश होकर अपना यह अन्ध बना रक्खा है कि—

اے زر تو خدا نئی و لے بخدا*
ستار عیوب و قاضی الحاجاتی*

अर्थात् हे धन! तू ईश्वर तो नहीं है, परन्तु ईश्वर का खाकर कहता हूँ कि तू सर्व दोष निवारक और सब इच्छाओं का पूर्णकर्ता है। (अर्थात् ईश्वर के सब गुण तुझ वर्तमान हैं।)

उनके लिये गुलाम कादिर के जीवन का जीता जागता हरण बहुत ही शिक्षाप्रद है।

आश्चर्य नहीं कि हमारे पाठकगण यह बात जानने के लिये परम उत्सुक हों कि वह मणियों से लदा घोड़ा गुलाम कादिर को जानी ग्राम के खेतों के कुएँ के पोदर में गिराकर किधर चला गया और वह अगणित तथा बहुमूल्य धन किसके हाथ पड़ा। इस सम्बन्ध में निश्चयपूर्वक कहीं कुछ पता नहीं चलता, परन्तु स्किनर साहिब के जीवन चरित्र ( Skinner's Life ) में यह अटकल लगाई गई है कि वह फरासीसी जनरल लेस्टोनिग्स के हाथ पड़ा, जिसको पाते ही उसने झटपट सिंधिया की सेवा का परित्याग किया। इस प्रकार भारत के शाही मुगल घराने के उत्तम रत्न फ्रांस देश में पहुँच गए।

## अतिशय कठोर दंड

नावक अन्दाज जिधर अवश्य जाना होंगे।
नीम विस्मिल् कई होंगे कई बेजाँ होंगे॥

समरू की बेगम का जीवन चरित्र निराले लिखते पिछले दो अध्यायों में उसकी समकालीन ऐसी कठोर घटनाओं का उल्लेख किया गया है, जिनमें मुख्य नायिका की जीवनी के क्रम का तार टूट गया है, इसलिये पुन उसे ग्रहण किया जाता है। उन वार्ताओं का यदि और कुछ सरघन हो, तो भी एक बात तो यह अवश्य प्रकट होती है कि उस युग के शासकों के हृदय कैसे कठोर और निर्दय थे। बेगम भी उसी रंग में रंगी

दिखाई देती है, यद्यपि उसमें और और अनेक उत्त
तथा श्रेष्ठ गुण भी विद्यमान थे। पादरी हियर साहब
ने बेगम के विषय में बहुत सी प्रशंसनीय बातें कही था
जिनका वर्णन आगे होगा, किंतु वह भी यह कहने स
न चूके कि "बेगम का मिजाज आग बगूला था।"

सन् १७९० में बेगम प्रधान मंत्री (सिंधिया) के पास अप
दल बल सहित मथुरा में डेरे डाले पड़ी हुई थी कि एक दि
यह संवाद मिला कि दो कनीजों (दासियों) ने उस
आगरे के घरों में आग लगा दी। वे घर बड़े थे और उनक
छतें छप्परों की थीं। उनमें बेगम के समस्त बहुमूल्य पदार्
रक्खे हुए थे, तथा उसके मुख्य मुख्य अफसरों की विध
पत्नियाँ और उनके बाल बच्चे रहते थे। इससे बहुत ध
की हानि हुई। यदि आग न बुझाई जाती, तो बहुत सा जा
चली जातीं। बहुत से बुड्ढे और छोटे बच्चे ऐसे थे जो ना
बच सकते थे। इसके अतिरिक्त ऐसी कुलीन स्त्रियाँ भी थ
जो आग में जलकर अपने प्राण दे देना तो स्वीकार करतीं
किंतु उस भीड़ के समक्ष कदापि न आतीं जो आग का
देखने के लिये वहाँ जमा हो गई थी। वे दोनों दासियाँ आग
के बाजार में मिल गईं और मथुरा में बेगम के शिविर में भेज
गईं। मुकदमा अनुसंधानार्थ बेगम के युरोपियन और ईसा
अफसरों को सौंपा गया। दासियों का अपराध सर्व
सिद्ध हुआ, जिस पर उनको कोड़े मारकर उन्हें जीवित गा

का दंड दिया गया * ।

* हमारे पास बेगम के संबंध की जो सामग्री है, उसमें केवल पादरी कीगन साहब की अँगरेज़ी पुस्तक "सरधना" नामक में ही उपर्युक्त घटना का वर्णन आया है। वह बेगम के गिरजे की सेवा में था, इसलिये जो कुछ उसने लिखा है, उसमें अधिकतर उसने बेगम के गुण ही गुण विदित किए हैं, और उसकी लेख शैली का ऐसा ढंग प्रतीत होता है कि जिसमें वह बुराई के रूप में न दृष्टिगोचर हो, प्रत्युत वह उचित और समयानुसार आवश्यक कार्य ही जान पड़े। उस समय के लेखकों ने इस कठोरता की कड़ी आलोचना की होगी, इसी से उक्त पादरी साहब ने इसके लिखने से पूर्व यह भूमिका लिखी है—

"१७८० इसी समय के लगभग एक ऐसी बात हुई जिसको कुछ अचम्भे के प्रेमी यात्रियों ने नाना रूपों में बिगाड़कर लिखा है, और इस कारण उन्होंने बेगम पर निर्दयता का आरोप किया है। इस कहानी को विविध भाँति से कहा गया है, परन्तु मिथ्या कल्पनाओं को दूर करके यह उसका यथार्थ वृत्तान्त है।"

इस घटना का उक्त वर्णन मात्र "सरधना" नामक पुस्तक के वाक्यों में लिखा गया है। निस्सन्देह ये दासियाँ न जाने किस कारण से एक घोर और भयंकर अपराध करने पर उतारू हुईं और उससे कुछ हानि भी अवश्य हुई, परन्तु वास्तव में इतना अधिक क्षति नहीं हुई, जितनी कि बढ़ाकर उसकी सम्भावना प्रकट की गई है। तो भी उन अभागिनियों को बेगम के युरोपियन और हिंदुस्तानी ईसाई अफसरों ने जो दंड दिया, वह न केवल दारुण, भीषण और अमानुषी ही है, वरन् ईसाई धर्म की उत्तम शिक्षा के बिल्कुल विपरीत भी है, जिसमें दया और क्षमा धारण करने के लिये प्रबल आज्ञा है। पादरी कीगन को इस निष्ठुरता पर लज्जा और खेद तो नहीं होता, पर धृष्टतापूर्वक "जले पर नमक छिड़कने" की कहावत के अनुसार वह इसका समर्थन इस तरह करता है—

'यह ध्यान में रखने की बात है कि भारतवासियों में उन अपराधियों के

## पुनर्विवाह

दुनिया के जो मजे हे हरगिज वह कम न होंगे।
चरचे यही रहेंगे अफसोस हम न होंगे॥

इस जगत् के अति वृद्ध होने पर भी इसमें नित्य नवीन उमंग और उत्साह उत्पन्न होता है। यह ज्यों ज्यों जीर्ण होता और मुरझाता जाता है, त्यों त्यों पुन नए रूप में इसकी विलक्षण उठान होती है। इसका बुढापा सदैव तरुणाई में परिण होता रहता है। इसमें नवीन इच्छाएँ और विलक्षण कामनाएँ पैदा होती हैं। इसका मन अद्भुत तरंगों और हर्षित उमंगों से प्रफुल्लित और उत्साहित होता रहता है। फिर इसमें आश्चर्य ही क्या है कि समरू की बेगम को, जिसका वय सन् १७९२ में चालीस वर्ष के लगभग था और जिसको समस्त प्रकार का राजसी सुख प्राप्त था, उस काम की बाधा हुई हो, जिसके तीक्ष्ण बाण योगियों के मन को भी छेदकर विचलित कर देते हैं, और जिसके कारण उसे भी फिर अपना विवाह करने की आवश्यकता हुई।

---

निमित्त, जिनको मृत्यु का दंड दिया जाता हो, फाँसी देने की किसी मुख्य प्रकार विधान नहीं है। चूँकि इस अभियोग में स्त्रियाँ दोषी थीं, अतएव इस विचार पालन की उपयुक्त रीति यही प्रतीत हुई कि उनको जीता ही गाड़ दिया जाय। जितनी कि अपराध के योग्य चाहिए थी और जैसी कि अवसर के अनुसार आवश्यक थी, उससे अधिक उनको सजा नहीं मिली।

इसके अतिरिक्त उसे अपनी सेना को वश में करने और आगे
ा उसका ठीक प्रबंध करने की चेष्टा ने भी पति को सहायता
त करने के लिये विशेष रूप से विवश किया। जब से समरू
ी मृत्यु हुई थी, उसकी फौज, कुछ तो अपना वेतन रुक जाने
ौर अधिकतर स्वयं अफसरों के उत्तेजित करने के कारण,
ो अपने अपने उत्तम कुल के अभिमान में उच्च अधिकार
ाने के लिये दरबार में परस्पर लाग डॉट और झगड़े बखेड़े
रते थे, कई बार आज्ञा भंग करने को उतारू हो गई। इस
में उसको यह सम्मति दी गई कि वह अपना पुनर्विवाह
र ले, ताकि पति के दबाव और सहारे से वह उन सैनिकों
ा दमन कर सके।

बेगम के जनरलों में आयरलेंड देशनिवासी जार्ज थामस *
(George Thomas) नामक एक युवा चोटी का जनरल था,
जिसने अपने धाने और पराक्रम से सन् १७८८ में गोकुलगढ़
के युद्ध में बड़ा नाम पाया था और जिसका बेगम के स्वभाव
पर बड़ा अधिकार और प्रभाव हो गया था। देखने में वह
कबूल सूरत और लंबे कद का था। दूसरा ली वैस्यू (Le
Vasseu or Le Vasseult) था जो कुलीन, सुशिक्षित और
सुशील था। दोनों ही बेगम पर मोहित हो गए। दोनों में से

* जार्ज थामस का विस्तारपूर्वक वर्णन आगे दिया जायगा।

प्रत्येक जी जान से यह चाहता था कि बेगम मेरे दिल मालिक हो जाय। दोनों ही बहादुर जनरल थे, अतएव उस प्रसन्न करने के हेतु वे नाना प्रकार से अपनी वीरता प्र करने लगे। उनमें शनै शनै परस्पर वैर और प्रतिद्वंद्वि इतनी अधिक बढ़ गई कि वे एक दूसरे को जान के दुश्म हो गए। प्रत्येक अपने शत्रु के लहू का प्यासा बन गया। य तक नौबत पहुँच गई कि वे आपस में अपने प्रतिद्वन्द्वी को नीच दिखाने और नष्ट करने के निमित्त विविध भाँति के षड्य रचने और नीच कर्म करने पर उतारू हो गए। अंत में ली वस्यू की मधुर मूर्ति और आकर्षक प्रकृति काम कर गई। बेगम भी उसी को चाहने और उसी का दम भरने लगी, और उसको निश्चित रूप से जार्ज थामस की अपेक्षा श्रेष्ठ समझा। एक तो उस समय अँगरेजों और फरासीसों में द्वेष होने के कारण पहले ही ली वेस्यू से जार्ज थामस घृणा किया करता था। दूसरे अब जो बेगम ने ली वेस्यू का पक्ष करके उस अस्वीकार किया, तो उसे बहुत लज्जा आई और नीचा देखना पड़ा। वह और भी बिगड़ बैठा।

परस्पर के इस वैर भाव ने सिपाहियों में भी फूट डाल दी। यहाँ तक नौबत पहुँची कि जार्ज थामस ने बेगम की सेवा का ही परित्याग कर दिया। चलती बार उसने अपने जी के फफोले इस प्रकार फोड़े कि वह बेगम के दो तीन गाँव लूटकर धन माल जो उसके पल्ले पड़ा, अपने

थ लेता गया*। जार्ज थामस पहले थोड़े दिन अनूप दूर की छावनी में अगरेजों के अधीन रहा। तदनन्तर राठों की सेना में अप्पू खंडेराव के यहाँ जा नियुक्त हुआ। ब जार्ज थामस इस प्रकार निकल गया, तब लो वैस्यू को र्य बँधा। फिर तो उसे मन माना मौका मिला और उसने

---

* जार्ज थामस के बेगम की सेवा त्यागने के बाबू ब्रजेन्द्रनाथ बनर्जी ने प्रमाणों हत निम्नलिखित दो कारण और भी बताए हैं—

(१) मराठे दूत ने, जो दिल्ली में रहा करता था, अपने अप्रैल सन् ७९४ के एक पत्र में, जो अपने स्वामी की सेवा में पूना को भेजा था यह लिखा कि जार्ज थामस के दुराचारों से विवश होकर बेगम ने उसे जबरदस्ती अपने गाँव से निकाल दिया।

(२) परन्तु लखनऊ का एक संवाददाता अपने "जार्ज थामस का निष्कासन का वर्णन" नामक लेख में एशियाटिक ऐनुअल रजिस्टर (Asiatic Annual Register) नामक अंगरेजी पत्र में प्रकाशित करता है कि जार्ज थामस के निकाले जाने का यह कारण था कि वह बेगम के यहाँ से फरासीसियों को संख्या घटाना चाहता था, क्योंकि बेगम का व्यय अधिक था। इससे फरासीसी उसके विरुद्ध हो गए। जब जार्ज थामस सिक्खों से लड़ने गया, तब उन्होंने उसके विरुद्ध बेगम के कान भरने शुरू किए कि यह तुम्हारा राज्य छीनना चाहता है और इसी लिये वह हमें निकालने का आग्रह करता है। बेगम ने तत्काल थामस की बातों पर अपनी अप्रसन्नता प्रकट की। ये बातें सुनकर थामस भी तुरंत लौट आया और अपनी स्त्री को लेकर बेगम की सेवा छोड़कर चला गया।

परन्तु दूसरा कारण तो हमें नितांत मिथ्या प्रतीत होता है, क्योंकि उस समय उसके स्त्री ही कहाँ थी।

बेगम पर अपनी हार्दिक अभिलाषा प्रकट की। निस्सन्देह बड़ी बुद्धिमान् और दूरदर्शी थी, किंतु उस समय काम वशीभूत होने के कारण उसे ऊँच नीच और आगा पीछा न सूझा और उसने अपनी रजामन्दी जाहिर कर दी। सन् १७ में दुर्भाग्यवश बेगम का विवाह ली वेस्यू के साथ एकान्त पादरी ग्रेगोरिओ साहब ने कराया, जिन्होंने पहले उसे ब. देकर ईसाई बनाया था। इस विवाह के केवल दो साक्षी जो दूल्हा के मित्र सेलूर ( M M Saleur ) और (Bernier) थे। इस कारण बेगम की कीर्ति और ली वस् आतंक को क्षति पहुँची। इस अवसर पर बेगम ने ईसाई नाम जोना (Joanna) के साथ नोबिलिस (Nobili उपनाम और बढ़ा लिया। बेगम ने दूसरा विवाह तो लिया, परन्तु अब यह भयभीत रहने लगी।

## हानिकारक छेड़ छाड़

### विनाश काले विपरीत बुद्धि

जब किसी पर कोई विपत्ति आती है, तब उसकी पहले से ही बिगड़ जाती है, और उसको उलटी सूझ सूझ लगती है। बुद्धि को विमल और शुद्ध रखना मनुष्य का से बड़ा और आवश्यक कर्तव्य है। यही उत्तम प्रव वास्तव में मनुष्य को मनुष्य बनाता है और उसे महान् से महान् तथा उच्च से उच्च सद्गति का लाभ कराकर परम

किक स्वर्गीय आनन्द प्राप्त कराता है। इसके विपरीत मनुष्य की बुद्धि इस पवित्र भाव से विमुख होकर विकार-त हो जाती है, तब उसे यथार्थ और सत्य मार्ग से हटा उससे नाना प्रकार के अपराध कराती है, जिनका परि-म दुःख होता है।

यद्यपि जार्ज थामस बेगम की सेवा छोड़कर सरधने चला गया था, तथापि बेगम और उसके पति के मन को से शांति प्राप्ति नहीं हुई। वह दूर रहते हुए भी उनकी ष्टि में काँटे की तरह खटकता था और वे उसे चैन से रहने ना नहीं चाहते थे।

इसी बीच में सेंधिया माधव जी की मृत्यु हो गई। के सम्वाद और इस दुविधा ने, कि अब उसका उत्तरा-कारी कौन होगा, दिल्ली में कुछ थोड़ी सी हलचल मचा दी। न कारण अप्पू खाडेराव को दिल्ली आना पड़ा। थामस उसके साथ साथ आया था। यहाँ उन्होंने अपनी कई गीरों में सिंधिया के स्थानीय प्रतिनिधि गोपालराव भाऊ से भिषेक कराया। परंतु थोड़े दिन पीछे गोपालराव भाऊ ने गम और उसके पति के उसकाने और बहकाने पर अप्पू डेराव के सिपाहियों को भड़काना आरंभ किया, जिन्होंने द्रोह करके अपने स्वामी को कैद कर लिया। इसके बदले थामस ने बेगम की उस जागीर में लूट मार मचाई, जो दिल्ली के दक्षिण की ओर थी। पुन वह अपने स्वामी को

छुड़ाकर अपने साथ कानोड़ को लिवा ले गया। अ
राय थामस की इस स्वामि भक्ति से बहुत प्रसन्न हु
उसने अपनी कृतज्ञता तथा उदारता का यह परिच
कि उसने थामस को अपना दत्तक पुत्र बना लिया औ
अनेक भारी भारी पारितोषिक प्रदान करने के अ
निकटवर्ती कई एक गाँवों का अनुशासन भी दिया,
वार्षिक आय कुल मिलाकर डेढ़ लाख रुपए थी।

जब थामस अपनी भूमि के प्रबन्ध में व्यग्र था, तब सम
बेगम ने अपने पति के अभाव में आकर पुनः उस पर आक
किया। वह कूच करके उसकी नई जागीर में घुस गई।
समय उसके अधीन चार पलटनें, बीस तोपें और चार ह
रिसाले के थे। उसने झज्झर से तीन पड़ाव के लगभग दक्षि
पूर्व की ओर कुछ दूरी पर अपना कैम्प खड़ा किया। थामस
तत्काल इस सेना से मुकाबला करने की तैयारियाँ कीं औ
बेगम को सहसा इस प्रकार बाहर निकाल दिया कि जि
सुनकर अचंभा होता है।

## चेतावनी

रहिमन वह बिपता भली जो थोरे दिन होय।
इष्ट मित्र अरु बंधु सुत जानि परैं सब कोय॥

इस जगत में ऐसे माई के लाल बहुत कम होते हैं जिनके
जीवन में सदैव एक से अच्छे दिन बने रहें, और नहीं तो सभी

इस कराल काल की टक्करें झेलनी पड़ती हैं, सभी को
ी सुखी और कभी दु खी होना पड़ता है। किसी मनुष्य
सब दिन एक समान नहीं रहते। यदि मनुष्य अपने दुष्काल
धैर्य और चतुराई से व्यतीत करे उससे उपदेश ग्रहण
े और अपने सौभाग्य के समय में पुनः उन्मत्त तथा असा
ान न हो जाय तो वह अवश्य अपने जीवन की बाजी
त लेगा। जो विपत्ति हमको ऐसी बुरी और असह्य प्रतीत
ी है और जिससे हम दूर भागना चाहते हैं, वह अकारण
नहीं आती, वरन् हमें चेताने और सावधान करने के
िये आती है।

अपने पूर्व पति समरू की मृत्यु हो जाने के पश्चात् चौदह
र्ष तक बेगम ने भली भाँति अपने राज्य और सेना की
्यवस्था की थी। अब जो उसने अपना दूसरा विवाह रचाया,
ो इससे नई नई बाधाएँ खड़ी होने लगीं। उसकी सेना में
हाद्वीप युरोप के भिन्न भिन्न देशों से आए हुए भिन्न प्रकृति के
फसर थे। उनमें से एक दो को छोड़कर शेष सब अपढ़ ग्वार
जड्ड थे। कौन सा दोष है जो उनमें न था! वे लुच्चे, लम्पट
ौर ढीठ थे। उनके अवगुणों की ओर अधिक वृद्धि इसलिये
ोने लगी कि वे ऐसे बड़े बड़े अधिकार पाने के लिये खींचा
तानी करते थे, जिनके योग्य वे वास्तव में न थे। इधर बेगम ने
चुपके से अपना विवाह कर लिया। यद्यपि उसे गुप्त रखने का
उसने बहुतेरा प्रयत्न किया, परन्तु स्त्री पुरुष का सम्बन्ध क्या

छुड़ाकर अपने साथ कानोड को लिवा ले गया। अप्
राव थामस की इस स्वामि भक्ति से बहुत प्रसन्न हुआ
उसने अपनी कृतज्ञता तथा उदारता का यह परिचय
कि उसने थामस को अपना दत्तक पुत्र बना लिया और
अनेक भारी भारी पारितोषिक प्रदान करने के अति
निकटवर्ती कई एक गाँवों का अनुशासन भी दिया, 
वार्षिक आय कुल मिलाकर डेढ लाख रुपए थी।

जब थामस अपनी भूमि के प्रबन्ध में व्यग्र था, तब समरू
बेगम ने अपने पति के प्रभाव में आकर पुन उस पर आक्र
किया। वह कूच करके उसकी नई जागीर में घुस गई।
समय उसके अधीन चार पलटनें, बीस तोपें और चार
रिसाले के थे। उसने झज्झर से तीन पडाव के लगभग
पूर्व की ओर कुछ दूरी पर अपना केम्प खड़ा किया। थामस
तत्काल इस सेना से मुकाबला करने की तैयारियाँ कीं
बेगम को सहसा इस प्रकार बाहर निकाल दिया कि
सुनकर अचंभा होता है।

## चेतावनी

रहिमन यह बिपता भली जो थोरे दिन होय।
इष्ट मित्र अरु बधु सुत जानि परं सब कोय॥

इस जगत में ऐसे माई के लाल बहुत कम होते हैं जिनके
जीवन में सदैव एक से अच्छे दिन बने रहें, और नहीं तो इसमें

इस कराल काल की टक्करें झेलनी पड़ती हैं, सभी को कभी सुखी और कभी दुःखी होना पड़ता है। किसी मनुष्य के सब दिन एक समान नहीं रहते। यदि मनुष्य अपने दुष्काल को धैर्य और चतुराई से व्यतीत करके उससे उपदेश ग्रहण करे और अपने सौभाग्य के समय में पुनः उन्मत्त तथा असावधान न हो जाय तो वह अवश्य अपने जीवन की बाजी जीत लेगा। जो विपत्ति हमको ऐसी बुरी और असह्य प्रतीत होती है और जिससे हम दूर भागना चाहते हैं, वह अकारण नहीं आती, वरन् हमें चेताने और सावधान करने के लिये आती है।

अपने पूर्व पति समरू की मृत्यु हो जाने के पश्चात् चौदह वर्ष तक बेगम ने भली भाँति अपने राज्य और सेना की व्यवस्था की थी। अब जो उसने अपना दूसरा विवाह रचाया, तो इससे नई नई बाधाएँ खड़ी होने लगीं। उसकी सेना में महाद्वीप युरोप के भिन्न भिन्न देशों से आए हुए भिन्न प्रकृति के अफसर थे। उनमें से एक दो को छोड़कर शेष सब अपढ़ और उजड्ड थे। कौन सा दोष है जो उनमें न था! वे लुच्चे, लम्पट और ढीठ थे। उनके अवगुणों की ओर अधिक वृद्धि इसलिये होने लगी कि वे ऐसे बड़े बड़े अधिकार पाने के लिये खींचातानी करते थे, जिनके योग्य वे वास्तव में न थे। इधर बेगम ने चुपके से अपना विवाह कर लिया। यद्यपि उसे गुप्त रखने का उसने बहुतेरा प्रयत्न किया, परंतु स्त्री पुरुष का संबंध क्या

छिपा रह सकता है। अंत में भंडा फूट ही गया। यह बा
अप्रिय सिद्ध हुआ। क्या अफ़सर और क्या सिपाही, सभी
समझने लगे कि हमारे पुराने सेनापति की विधवा न
पुनर्विवाह करके उसकी इज्जत में बट्टा लगा दिया। ला
उनकी आँखों में इसलिये काँटे के समान खटकने लगा कि
सोचते थे कि सरधने की जो जागीर हमारे खर्च क
मिली थी, उसके अब उस अजनबी के हाथों में चले जाने
है। दुर्भाग्यवश बेगम और उसके पति ने अपनी अनक
से जार्ज थामस को चिढ़ाकर अपना भारी शत्रु बना
था। अब वह दिल्ली में आ गया था। उसने एक ओर ता
पल्टन को भड़काया, जो बेगम की ओर से समरू क
नवाब मुजफ्फर उद्दौला जफरयाब खाँ के अधीन बादशाह
नौकरी पर दिल्ली में उपस्थित थी। दूसरी ओर उसने
पद के दृढ़ अनुयायी और परम मित्र लाईगुरस (Liegeol
से, जो शायद जरमनी अथवा बेलजियम देश का
था, लिखा पढ़ी करके उसके द्वारा अपने पूर्व परिचित सिप
हियों में वैर भाव की प्रचण्ड अग्नि प्रज्वलित करा दी। यद्यपि
ली वैस्यू भी बिलकुल गुणहीन तो न था, तथापि वह घमंड
और अप्रवीण अवश्य था। जब से बेगम के साथ उसका
विवाह हुआ, तब से उसने अपनी सेना के अफसरों से मिलना
जुलना और उनके साथ भोजन करना बिलकुल छोड़ दिया।
बेगम भी पहले अपने सैनिकों के साथ बड़ी शिष्टता और प्रेम से

साथ पेश आती थी, और उनमें से मुख्य मुख्य अफसरों को बुलाकर अपने साथ खाना खिलाती थी, क्योंकि उन्हीं की कृपा और शक्ति के कारण उसके राज्य और अधिकार की वृद्धि थी। ली वैस्यू ने उसे भी उनके साथ ऐसा उत्तम व्यवहार करने से यह कहकर रोका कि ये अपढ़, असभ्य और उजड्ड हैं, इन्हें इस प्रकार सिर पर नहीं चढ़ाना चाहिए। यद्यपि बेगम ने उसे बहुतेरा समझाया, परन्तु उसने न माना। अतएव वे दिन प्रति दिन रुष्ट होते गए। उनमें से बहुतेरे सिपाहियों को यह भी विदित था कि वास्तव में ली वैस्यू का बेगम के साथ विवाह हो गया है। वे उसे बेगम का आशना ही जानते थे। इसलिये वह उनकी आँखों में और भी खटकता था, क्योंकि एक तो उसके घृणित व्यवहार से वे अप्रसन्न थे। दूसरे उन्हें खुल खेलने का यह बहाना मिल गया, इसलिये शीघ्र ही उससे सब अफसर और सिपाही बिगड़ बैठे। उन लोगों ने यह प्रपंच रचा कि बेगम को सरधने की जागीर से हटाकर उसके स्थान में समरू के पुत्र नवाब मुजफ्फरउद्दौला अफ़रयाब खाँ को बैठा दिया जाय। ऐसी विषम परिस्थिति में रहना बेगम और ली वैस्यू दोनों के लिये असह्य हो गया। अतएव बेगम ने अपने राज्य को इन शर्तों के साथ सिंधिया के हाथों में सौंपने का विचार किया कि (१) उसे अपनी निजी सम्पत्ति ले जाने की आज्ञा दे दी जाय, (२) जागीर बदस्तूर सेना के व्ययार्थ बनी रहे, और (३) समरू के पुत्र

नवाब मुजफ्फर उद्दौला जफरयाव ख़ॉ को दो सहस्र रु
मासिक वेतन जीवन भर दिया जाय। उसी समय ला वैस्यू ने
सर जान शोर साहब गवर्नर जनरल को इस आशय की चिट्ठी
लिखकर भेजी कि हमको अंगरेजी इलाके में से होकर च
नगर को बिना महसूल दिए जाने का पास प्रदान किया जाय।
परंतु अभी उन्होंने कुछ निश्चय नहीं किया था और न अब
वहाँ से कुछ उत्तर आया था कि सिपाहियों को पहले ही किस
प्रकार पता चल गया कि ये ऐसी लिखा पढ़ी कर रहे हैं।
अत वे लार्डगुइस * को अपना सेनापति बनाकर ।

* लार्डगुइस के विद्रोह मचाने का कारण जार्ज थामस की जीवनी में य
लिखा है कि बेगम ने जो अपने नवीन पति के बहकाने से जार्ज थामस के साथ
छेड़ छाड़ आरम्भ कर दी, इससे लार्डगुइस और बेगम की सेना के अन्य अनुभवी
अफसरों ने बहुत मना किया जिससे ली वैस्यू चिढ़ गया। उसने बेगम के कान
भरकर लार्डगुइस को उसके पद से नीचे उतरवा दिया और उसके पात्र पर
और नमक छिड़का कि किसी मातहत को उस पद पर आसीन किया। यह बात
जो वास्तव में अति घृणित और अन्यायपूर्ण थी, सिपाहियों को बहुत बुरी लगी
क्योंकि वे बहुत वर्षों तक लार्डगुइस के अधीन रहकर उसकी आज्ञा का पालन करते
रहे थे। उसके साथ रहकर उन्होंने बहुधा युद्ध किए थे और विजय प्राप्त की थी। उन्होंने
बहुत कुछ समझाया, किंतु कुछ फल न हुआ। बेगम से उन्हें इस विषय में न्याय
करने की कुछ आशा न रही। हताश होकर वे खुले खेले और प्रयत्न में विद्रोह
मचा दिया। उन्होंने समरू की बड़ी स्त्री के पुत्र जफरयाब खाँ को जो दिल्ली में रहता
था अपना सेनापति बनाने के लिये वहाँ से बुलाया। उन्होंने प्रतिज्ञा की कि वे उसे
मसनद पर आरूढ़ कर देंगे। इस हेतु से सेना के प्रतिनिधियों को एक चिट्ठी
बेगम के बहुत रोकने पर भी दिल्ली भेजी गई और उसे नियमानुसार उस का समय ?

अधोगता में विद्रोह करने को खड़े हो गए। पहले उन्होंने यह ढोरा पीटा कि अब बेगम हमारी स्वामिनी नहीं रही, और और समरू के पुत्र को दिल्ली से सरधने बुलाया। बेगम और ली वेस्यू चुपके से रात में निकल गए। वे अभी सरधने से तीन मील किर्या तक ही पहुँचे थे कि फौज के एक दस्ते ने उन्हें आ पकड़ा, जो उनके पीछे दौड़ाया गया था। उस समय बेगम एक पालकी में बैठी हुई थी और ली वेस्यू घोड़े पर सवार था। फौज के आने पर जो हुल्लड़ मचा, तो उस गड़बड़ी में पति और पत्नी एक दूसरे से बिछुड़ गए और विद्रोहियों ने उन्हें चारों ओर से घेर लिया। गोलियाँ चलीं और कुछ मनुष्य घायल हो गए। बेगम ने यह समझा कि मेरा पति मारा गया और न जाने वैरियों के हाथों अब मेरी कैसी कैसी दुर्गति होगी, इसलिये उसने अपनी छाती में छुरी भोंक ली। दासियाँ चीखने और चिल्लाने लगीं। ली वैस्यू ने, जो कुछ दूरी पर भीड़ से घिरा हुआ खड़ा था, पूछा कि क्या हुआ? उसे यह सूचना मिली कि बेगम ने आत्महत्या कर ली। दो बार उसने यह प्रश्न किया और दोनों बार उसे यही उत्तर मिला।

---

गया। जफरयाब खाँ अपनी विमाता की चालों और घातों से डरता था, परन्तु उन्होंने उसे राजा बना ही दिया। उसके भय के निवारणार्थ मंडली के प्रतिनिधियों ने उनके आगे सेना की ओर से उसके आज्ञाकारी भक्त होने की शपथ खाई। जब बेगम को षड्यंत्र का पता लगा, तब उसने अपने पति और कुछ पुराने सेवकों को लेकर भागने का दृढ़ संकल्प किया।

जब एक दासी ने बेगम की चादर उठाकर उसे दिखा वह खून से सनी हुई थी। इस पर उसने आहिस्ता अपनी पिस्तौल निकाली और उसकी नली अपने मुँह रखकर उसे चला दिया, जिससे उस का सिर उड़ गया। बेगम ने सचमुच अपने कलेजे में छुरी भोंकी थी और मूर्छित अवस्था को प्राप्त हो गई थी, परन्तु छुरी हड्डी में लगकर फिसल गई थी, इस कारण उसे भारी नहीं लगी थी। दुष्टों ने ली वेस्यू की लाश का अपमान अनादर किया। बेगम को वे सरधने को लौटा लाए तोप के मुँह से उसे बाँधकर कई दिन तक उसी दशा में रखा परन्तु अंत में सेलूर के बहुत प्रयत्न करने और कहने सुन पर उसे इससे छुटकारा देकर कारागार में रखा गया*।

* इस घटना के विषय में इतिहास लेखकों में बड़ा मतभेद है। ऊपर जो लिखा गया है, उसमें अधिक मुख्य जीवन चरित्र लेखक पादरी कीगन साहब का है। परन्तु अँगरेजी पुस्तक 'मुगल एम्पायर' के रचयिता हेनरी जार्ज कीनी साहब पीछे से महाशय ब्रजेन्द्रनाथ बनर्जी ने जो सविस्तार वृत्तान्त अपनी पुस्तक में लि है, वह इससे भिन्न है। उसका उल्लेख करना भी अति आवश्यक है। कीनी यह विदित करते हुए कि थामस ने लार्ड्युइस द्वारा बेगम की सरधनेवाली बगावत की आग फैला दी और बेगम के गुप्त विवाह और उसके पति ली अपकीर्ति ने उसमें और घृत डाल दिया, आगे लिखते हैं—

पत्नी और पति यह सुनकर कि अफसर युवक समरू के पुत्र नवाब खाँ से जो दिल्ली में रहता था, मिल गए हैं आतुरतापूर्वक सरधने को लौट (कदाचित् जार्ज थामस की तरफ़ से)। उस समय परिस्थिति बड़ी नाजुक

